उसी समय द्वार पर किसी ने आवाज़ दी। उसने तुरन्त भंडारे का द्वार बन्द किया और जाकर सदर दरवाज़ा खोल दिया। देखा तो पड़ोसिन झुनिया खड़ी है और एक रुपया उधार माँग रही है।

रामप्यारी ने रुखाई से कहा—अभी तो एक पैसा भी घर मे नहीं है जीजी, क्रिया-कर्म में सब खरच हो गया।

झुनिया चकरा गई। चौधरी के घर मे इस समय एक रुपया भी नहीं है, यह विश्वास करने की बात न थी। जिसके यहाँ सैकड़ों का लेन-देन है, वह सब कुछ क्रिया-कर्म में नहीं खर्च कर सकता। अगर शिवदास ने यह बहाना किया होता, तो उसे आश्चर्य न होता। प्यारी तो अपने सरल स्वभाव के लिए गाँव मे मशहूर थी। अकसर शिवदास की आँखें बचा कर पड़ोसियों की इच्छित वस्तुएँ दे दिया करती थी। अभी कल ही उसने जानकी को सेर-भर दूध दे दिया था। यहाँ तक कि अपने गहने तक माँगे दे देती थी। कृपण शिवदास के घर में ऐसी सखरच बहू का आना गाँववाले अपने सौभाग्य की बात समझते थे।

झुनिया ने चकित होकर कहा—ऐसा न कहो जीजी, बड़े गाढ़े में पड़ कर आई हूँ, नहीं तुम जानती हो, मेरी आदत ऐसी नहीं है। बाक़ी का एक रुपया देना है। प्यादा द्वार पर खड़ा बक-झक रहा है। रुपया दे दो, तो किसी तरह यह विपत्ति टले। मैं आज के आठवें दिन आकर दे जाऊँगी। गाँव मे और कौन घर है, जहाँ माँगने जाऊँ?

प्यारी टस से मस न हुई।

उसके जाते ही प्यारी साँझ के लिए रसोई-पानी का इन्तज़ाम करने लगी। पहले चावल-दाल बिनना अपाड़ लगता था और रसोई मे जाना तो सूली पर चढ़ने से कम न था। कुछ देर दोनों बहनों में झाँव-झाँव होती, तब शिवदास आकर कहते, क्या आज रसोई न बनेगी, तो दो में से एक उठती और मोटे-मोटे टिक्कड़ लगाकर रख

मेनी, मानों बैलों का रातिब हो। आज प्यारी तन मन से रसोई के प्रबन्ध में लगी हुई है। अब वह घर की स्वामिनी है।

तब उसने बाहर निकलकर देखा, कितना कूड़ा-करकट पड़ा हुआ है! बुड्ढ़े दिन भर मक्खी मारा करते हैं, इतना भी नहीं होता कि ज़रा झाड़ ही लगा दें। अब क्या इनसे इतना भी न होगा? द्वार ऐसा चिकना चाहिए कि देखकर आदमी का मन प्रसन्न हो जाय। यह नहीं कि उबकाई आने लगे। अभी कह दूँ, तो तिनक उठेंगे। अच्छा, यह मुन्नी नाँद से अलग क्यों खड़ी है?

उसने मुन्नी के पास जाकर नाँद में झाँका। दुर्गन्ध आ रही थी। ठीक! मालूम होता है, महीनों से पानी ही नहीं बदला गया। इस तरह तो गाय रह चुकी। अपना पेट भर लिया, छुट्टी हुई, और किसी से क्या मतलब? हाँ, दूध सबको अच्छा लगता है। दादा द्वार पर बैठे चिलम पी रहे हैं, मगर इतना नहीं होता कि चार घड़ा पानी नाँद में डाल दें। मजूर रखा है, वह भी तीन कौड़ी का। खाने को डेढ़ सेर, काम करते नानी मरती है। आज आते हैं तो पूछती हूँ, नाँद में पानी क्यों नहीं बदला। रहना हो रहे या जाय। आदमी बहुत मिलेंगे। चारों ओर तो लोग मारे-मारे फिर रहे हैं।

आखिर उससे न रहा गया। घड़ा उठाकर पानी लाने चली।

शिवदास ने पुकारा—पानी क्या होगा, बहू? इसमें पानी भरा हुआ है।

प्यारी ने कहा—नाँद का पानी सड़ गया है। मुन्नी भूसे में मुँह नहीं डालती। देखते नहीं हो, कोस भर पर खड़ी है।

शिवदास मार्मिक भाव से मुसकराये और आकर बहू के हाथ से घड़ा ले लिया।

( ३ )

कई महीने बीत गए। प्यारी के अधिकार में आते ही उस घर में

जैसे वसन्त आ गया। भीतर-बाहर जहाँ देखिए, किसी निपुण प्रबन्धक के हस्तकौशल, सुविचार और सुरुचि के चिह्न दीखते थे। प्यारी ने गृह-यन्त्र की ऐसी चाबी कस दी थी कि सभी पुरजे ठीक-ठीक चलने लगे थे। भोजन पहले से अच्छा मिलता है और समय पर मिलता है। दूध ज्यादा होता है, घी ज्यादा होता है, और काम ज्यादा होता है। प्यारी न खुद विश्राम लेती है, न दूसरों को विश्राम लेने देती है। घर में कुछ ऐसी बरकत आ गई है कि जो चीज़ माँगो, घर ही में निकल आती है। आदमी से लेकर जानवर तक सभी स्वस्थ दिखाई देते हैं। अब वह पहले की-सी दशा नहीं है कि कोई चीथड़े लपेटे घूम रहा है, किसी को गहने की धुन सवार है। हाँ, अगर कोई रुग्ण और चिन्तित तथा मलिन वेष में है, तो वह प्यारी है, फिर भी सारा घर उससे जलता है। यहाँ तक कि बूढ़े शिवदास भी कभी-कभी उसकी बदगोई करते हैं। किसी को पहर रात रहे उठना अच्छा नहीं लगता। मेहनत से सभी जी चुराते हैं। फिर भी यह सब मानते हैं कि प्यारी न हो तो घर का काम न चले। और तो और, दोनों बहनों में भी अब उतना अपनापन नहीं है।

प्रातःकाल का समय था। दुलारी ने हाथों के कड़े लाकर प्यारी के सामने पटक दिए और झुन्नाई हुई बोली—लेकर इसे भी भंडारे में बन्द कर दे।

प्यारी ने कड़े उठा लिए और कोमल स्वर में कहा—कह तो दिया, हाथ में रुपये आने दे, बनवा दूँगी। अभी तो ऐसा घिस नहीं गया है कि आज ही उतार कर फेंक दिया जाय।

दुलारी लड़ने को तैयार होकर आई थी। बोली—तेरे हाथ में काहे को कभी रुपये आएँगे और काहे को कड़े बनेंगे। जोड़-जोड़ रखने में मजा आता है न?

प्यारी ने हँसकर कहा—जोड़-जोड़ रखती हूँ, तो तेरे ही लिए कि

मेरे कोई और बैठा हुआ है, कि मैं सब से ज्यादा खा पहन लेती हूँ। मेरा अनन्त कलका टूटा पड़ा है।

दुलारी—तुम न खाओ पहनो, जस तो पाती हो। यहाँ खाने-पहनने के सिवा और क्या है? मैं तुम्हारा हिसाब-किताब नहीं जानती, मेरे कड़े आज बनने को भेज दो।

प्यारी ने सरल विनोद के भाव से पूछा—रुपये न हों, तो कहाँ से लाऊँ?

दुलारी ने उद्दण्डता के साथ कहा—मुझे इससे कोई मतलब नहीं। मैं तो कड़े चाहती हूँ।

इसी तरह घर के सब आदमी अपने-अपने अवसर पर प्यारी को दो चार खोटी-खरी सुना जाते थे। और वह गरीब सब की धौंस हँस कर सहती थी। स्वामिनी का तो यह धर्म ही है कि सबकी धौंस सुन ले और करे वही, जिसमें घर का कल्याण हो। स्वामित्व के कवच पर धौंस, ताने, धमकी—किसी का असर न होता। उसकी स्वामिनी कल्पना इन आघातों से और भी स्वस्थ होती थी। वह गृहस्थी की सञ्चालिका है। सभी अपने अपने दुःख उसी के सामने रोते हैं, पर जो कुछ वह करती है, वही होता है। इतना उसे प्रसन्न करने के लिए काफ़ी था।

गाँव में प्यारी की सराहना होती थी। अभी उम्र ही क्या है, लेकिन सारे घर को सँभाले हुई है। चाहती तो सगाई करके चैन से रहती। इस घर के पीछे अपने को मिटाये देती है। कभी किसी से हँसती बोलती भी नहीं। जैसे काया-पलट हो गई।

कई दिन बाद दुलारी के कड़े बनकर आ गये। प्यारी खुद सुनार के घर दौड़ दौड़ गई।

सन्ध्या हो गई थी। दुलारी और मथुरा हार से लौटे। प्यारी ने नये कड़े दुलारी को दिए। दुलारी निहाल हो गई। चटपट कड़े पहने और दौड़ी हुई बरौठे में जाकर मथुरा को दिखाने लगी। प्यारी बरौठे

जैसे वसन्त आ गया। भीतर-बाहर जहाँ देखिए, किसी निपुण प्रबन्धक के हस्तकौशल, सुविचार और सुरुचि के चिह्न दीखते थे। प्यारी ने गृह-यन्त्र की ऐसी चाबी कस दी थी कि सभी पुरजे ठीक-ठीक चलने लगे थे। भोजन पहले से अच्छा मिलता है और समय पर मिलता है। दूध ज्यादा होता है, घी ज़्यादा होता है, और काम ज्यादा होता है। प्यारी न खुद विश्राम लेती है, न दूसरों को विश्राम लेने देती है। घर में कुछ ऐसी बरकत आ गई है कि जो चीज़ माँगो, घर ही में निकल आती है। आदमी से लेकर जानवर तक सभी स्वस्थ दिखाई देते हैं। अब वह पहले की-सी दशा नहीं है कि कोई चीथडे लपेटे घूम रहा है, किसी को गहने की धुन सवार है। हाँ, अगर कोई रुग्ण और चिन्तित तथा मलिन वेष में है, तो वह प्यारी है, फिर भी सारा घर उससे जलता है। यहाँ तक कि बूढ़े शिवदास भी कभी-कभी उसकी बदगोई करते हैं। किसी को पहर रात रहे उठना अच्छा नहीं लगता। मेहनत से सभी जी चुराते हैं। फिर भी यह सब मानते हैं कि प्यारी न हो तो घर का काम न चले। और तो और, दोनों बहनों में भी अब उतना अपनापन नहीं है।

प्रात काल का समय था। दुलारी ने हाथों के कडे लाकर प्यारी के सामने पटक दिए और झुन्नाई हुई बोली—लेकर इसे भी भंडारे में बन्द कर दे।

प्यारी ने कडे उठा लिए और कोमल स्वर में कहा—कह तो दिया, हाथ में रुपये आने दे, बनवा दूँगी। अभी तो ऐसा घिस नहीं गया है कि आज ही उतार कर फेंक दिया जाय।

दुलारी लड़ने को तैयार होकर आई थी। बोली—तेरे हाथ में काहे को कभी रुपये आएँगे और काहे को कडे बनेंगे। जोड़-जोड़ रखने में मजा आता है न?

प्यारी ने हँसकर कहा—जोड़-जोड़ रखती हूँ, तो तेरे ही लिए कि

मेरे कोई और बैठा हुआ है, कि मे सब से ज्यादा खा पहन लेती हूँ। मेरा अनन्त कबका टूटा पड़ा है।

दुलारी—तुम न खाओ पहनो, जस तो पाती हो। यहाँ खाने-पहनने के सिवा और क्या है? मै तुम्हारा हिसाब किताब नहीं जानती, मेरे कड़े आज बनने को भेज दो।

प्यारी ने सरल विनोद के भाव से पूछा—रुपये न हो, तो कहाँ से लाऊँ?

दुलारी ने उद्दण्डता के साथ कहा—मुझे इससे कोई मतलब नहीं। म तो कड़े चाहती हूँ।

इसी तरह घर के सब आदमी अपने-अपने अवसर पर प्यारी को दो चार खोटी-खरी सुना जाते थे। और वह गरीब सब की धौंस हँस कर सहती थी। स्वामिनी का तो यह धर्म ही है कि सबकी धौंस सुन ले और करे वही, जिसमे घर का कल्याण हो। स्वामित्व के कवच पर धौंस, ताने, धमकी—किसी का असर न होता। उसकी स्वामिनी-कल्पना इन आघातों से और भी स्वस्थ होती थी। वह गृहस्थी की सचालिका है। सभी अपने अपने दु ख उसी के सामने रोते हैं, पर जो कुछ वह करती है, वही होता हे। इतना उसे प्रसन्न करने के लिए काफ़ी था।

गाँव मे प्यारी की सराहना होती थी। अभी उम्र ही क्या है, लेकिन सारे घर को सँभाले हुई है। चाहती तो सगाई करके चैन मे रहती। इस घर के पीछे अपने को मिटाये देती है। कभी किसी से हँसती बोलती भी नहीं। जसे काया पलट हो गई।

कई दिन बाद दुलारी के कड़े बनकर आ गये। प्यारी खुद सुनार के घर दौड़-दौड़ गई।

सन्ध्या हो गई थी। दुलारी और मथुरा हार से लौटे। प्यारी ने नये कड़े दुलारी को दिए। दुलारी निहाल हो गई। चटपट कड़े पहने और दौड़ी हुई बरौठे में जाकर मथुरा को दिखाने लगी। प्यारी बरौठे

के द्वार पर छिपी खड़ी यह दृश्य देखने लगी। उसकी आँखें सजल
गईं। दुलारी उससे कुल तीन ही साल तो छोटी है। पर दोनों
कितना अन्तर है। उसकी आँखें मानों उस दृश्य पर जम गईं, दम्प
का वह सरल आनन्द, उनका प्रेमालिंगन, उनकी मुग्ध मुद्रा—प्य
की टकटकी सी बँध गई, यहाँ तक कि दीपक के धुँधले प्रकाश में वे दो
उसकी नज़रों से गायब हो गए और अपने ही अतीत जीवन की
लीला आँखों के सामने बार-बार नये-नये रूप में आने लगी।

सहसा शिवदास ने पुकारा—बड़ी बहू, एक पैसा दो, तम
मँगवाऊँ।

प्यारी की समाधि टूट गई। आँसू पोंछती हुई भंडारे में पैसा
चली गई।

## ( ४ )

एक-एक करके प्यारी के गहने उसके हाथ से निकलते जाते
वह चाहती थी मेरा घर गाँव में सबसे सम्पन्न समझा जावे, और
महत्त्वाकांक्षा का मूल्य देना पड़ता था। कभी घर की मरम्मत के लि
कभी बैलों की नई गोंई खरीदने के लिए, कभी नातेदारों के व्यव
के लिए, कभी बीमारों की दवादारू के लिए रुपए की ज़रूरत प
रहती थी, और जब बहुत कतर-ब्योंत करने पर भी काम न चलता
वह अपनी कोई-न-कोई चीज़ निकाल देती। और चीज़ एक बार
से निकल कर फिर न लौटती थी। वह चाहती तो इनमें से कित
ख़र्चों को टाल जाती, पर जहाँ इज़्ज़त की बात आ पड़ती थी, वह
खोल कर ख़र्च करती। अगर गाँव में हेठी हो गई, तो क्या बात
लोग उसी का नाम तो धरेंगे। दुलारी के पास भी गहने थे। दो
चीज़ें मथुरा के पास भी थीं, लेकिन प्यारी उनकी चीज़ें न छूती।
खाने पहनने के दिन हैं, वे इस जंजाल में क्यों फँसें।

दुलारी के लड़का हुआ, तो प्यारी ने धूम से जन्मोत्सव मनाने का प्रस्ताव किया।

शिवदास ने विरोध किया—क्या फायदा। जब भगवान् की दया से सगाई-ब्याह के दिन आवेंगे, तो धूम-धाम कर लेना।

प्यारी का हौसलों से भरा दिल भला क्यों मानता। बोली—कैसी बात कहते हो दादा। पहलौठी लड़के के लिए भी धूम-धाम न हुआ तो कब होगा। मन तो नहीं मानता। फिर दुनिया क्या कहेगी। नाम बड़े दर्सन थोड़े। मैं तुमसे कुछ नहीं माँगती। अपना सारा सरजाम कर लूँगी।

'गहनों के माथे जायगी, और क्या !'—शिवदास ने चिंतित होकर कहा—इस तरह एक दिन धागा भी न बचेगा। कितना समझाया, बेटा, भाई-भौजाई किसी के नहीं होते। अपने पास दो चीज़ रहेंगी, तो सब मुँह जोहेंगे, नहीं कोई सीधे बात भी न करेगा।

प्यारी ने ऐसा मुँह बनाया, मानो वह ऐसी बूढ़ी बातें बहुत सुन चुकी है, और बोली—जो अपने है, वे बात भी न पूछें, तो भी अपने ही रहते है। मेरा धरम मेरे साथ है, उनका धरम उनके साथ है। मर जाऊँगी तो क्या छाती पर लाद ले जाऊँगी ?

धूम धाम से जन्मोत्सव मनाया गया। बरही के दिन सारा बिरादरी का भोज हुआ। लोग खा-पीकर चले गए, तो प्यारी दिन भर की थकी-माँदी आँगन मे एक टाट का टुकड़ा बिछाकर कमर सीधी करने लगी। आँखें झपक गई। मथुरा उसी वक्त घर मे आया। नवजात पुत्र को देखने के लिए उसका चित्त व्याकुल हो रहा था। दुलारी सौर-गृह से निकल चुकी थी। गर्भावस्था में उसकी देह क्षीण हो गई थी, मुँह भी उतर गया था, पर आज स्वस्थता की लालिमा मुख पर छाई हुई थी। मातृत्व के गर्व और आनन्द ने अगों मे सजीवनी-सी भर दी थी। सौर के सयम और पोष्टिक भोजन ने देह को चिकना कर

ढिया था। मथुरा उसे आँगन मे देखते ही समीप आ गया और एक बार प्यारी की ओर ताक कर उसके निद्रामग्न होने का निश्चय करके उसने शिशु को गोद मे ले लिया और उसका मुँह चूमने लगा।

आहट पाकर प्यारी की आँखें खुल गईं, पर उसने नींद का बहाना किया और अधखुली आँखो से यह आनन्द-क्रीडा देखने लगी। माता और पिता दोनो बारी-बारी से बालक को चूमते, गले लगाते और उसके मुख को निहारते थे। कितना स्वर्गीय आनन्द था। प्यारी की तृषित लालसा एक क्षण के लिए स्वामिनी को भूल गई। जैसे लगाम से मुखबद्ध, बोझ से लदा हुआ, हाँकने वाले की चाबुक से पीडित, दौडते-दौड़ते बेदम तुरंग हिन-हिनाने की आवाज़ सुनकर कनौतियाँ खडी कर लेता है और परिस्थिति को भूलकर एक दबी हुई हिन-हिनाहट मे उसका जवाब देता है, कुछ वही दशा प्यारी की हुई। उसका मातृत्व जो पिंजरे मे बन्द, मूक, निश्चेष्ट पडा हुआ था, समीप मे आनेवाली मातृत्व की चहकार सुनकर जैसे जाग पडा और चिन्ताओं के उस पिंजरे से निकलने के लिए पर फड़फडाने लगा।

मथुरा ने कहा—यह मेरा लडका है।

दुलारी ने बालक को गोद में चिमटा कर कहा—हाँ, है क्यो नहीं। तुम्हीं ने तो नौ महीने पेट मे रखा है। साँसत तो मेरी हुई, बाप कहलाने के लिए तुम कूद पटे।

मथुरा—मेरा लड़का न होता, तो मेरी सूरत का क्यो होता! चेहरा-मोहरा, रंग-रूप सब मेरा ही-सा है कि नहीं?

दुलारी—इससे क्या होता है। बीज बनिये के घर से आता है। खेत किसान का होता है। उपज बनिये की नहीं होती, किसान की होती है।

मथुरा—बातों मे तुमसे कोई न जीतेगा। मेरा लड़का बड़ा हो जायगा, तो मैं द्वार पर बैठकर मज़े से हुक्का पिया करूँगा।

दुलारी—मेरा लड़का पढ़े लिखेगा, कोई बड़ा हुद्दा पायेगा।

तुम्हारी तरह दिन भर बैल के पीछे न चलेगा। मालकिन से कहना है, कल एक पालना बनवा दें।

मथुरा—अब बहुत सवेरे न उठा करना और छाती फाड़कर काम भी न करना।

दुलारी—यह महारानी जीने देंगी?

मथुरा—मुझे तो बेचारी पर दया आती है। उसके कौन बैठा हुआ है। हमीं लोगों के लिए तो मरती है। भैया होते, तो अब तक तीन-तीन बच्चों की माँ हो गई होती।

प्यारी के कंठ में आँसुओं का ऐसा वेग उठा कि उसे रोकने में सारी देह काँप उठी। अपना वंचित जीवन उसे मरुस्थल-सा लगा, जिसकी सूखी रेत पर वह हरा भरा बाग़ लगाने की निष्फल चेष्टा कर रही थी।

सहसा शिवदास ने भीतर आकर कहा—बड़ी बहू, क्या सो गई? बाजेवालों को अभी परोसा नहीं मिला। क्या कह दूँ?

( ५ )

भोजन में भी किफायत करनी पड़ती। लड़कों को तो जितनी बार माँगें उतनी बार कुछ-न-कुछ चाहिए। दुलारी तो लड़कोरी थी, उसे भी भरपूर भोजन चाहिए, मथुरा घर का सरदार था, उसके इस अधिकार को कौन छीन सकता था। मजूर भला क्यों रियायत करने लगे थे। सारी कसर बेचारी प्यारी पर निकलती थी। वही एक फालतू चीज़ थी, अगर आधा ही पेट खाय, तो किसी को कोई हानि न हो सकती थी। तीस वर्ष की अवस्था में उसके बाल पक गये, कमर झुक गई, आँखों की जोत कम हो गई, मगर वह प्रसन्न थी। स्वामित्व का गौरव इन सारे जख्मों पर मरहम का काम करता था।

एक दिन मथुरा ने कहा— भाभी, अब तो कहीं परदेस जाने का जी होता है। यहाँ तो कमाई में कोई बरकत नहीं। किसी तरह पेट की रोटियाँ चल जाती हैं। वह भी रो-धोकर। कई आदमी पूरब से आये हैं, वे कहते हैं, वहाँ दो-तीन रुपये रोज़ की मजूरी हो जाती है। चार पाँच साल भी रह गया, तो मालोमाल हो जाऊँगा। अब आगे लड़के-बाले हुए। इनके लिए कुछ तो करना ही चाहिए।

दुलारी ने समर्थन किया—हाथ में चार पैसे होंगे, लड़कों को पढ़ायेंगे-लिखायेंगे। हमारी तो किसी तरह कट गई, लड़कों को तो आदमी बनाना है।

प्यारी यह प्रस्ताव सुनकर अवाक् रह गई। उनका मुँह ताकने लगी। इसके पहले इस तरह की बात-चीत कभी न हुई थी। यह धुन कैसे सवार हो गई। उसे सन्देह हुआ, शायद मेरे कारण यह भावना उत्पन्न हुई है। बोली—मैं तो जाने को न कहूँगी, आगे जैसी तुम्हारी इच्छा हो। लड़कों को पढ़ाने-लिखाने के लिए यहाँ भी तो मदरसा है। फिर क्या नित्य यही दिन बने रहेंगे। दो-तीन साल भी खेती बन गई, तो सब कुछ हो जायगा।

मथुरा—इतने दिन खेती करते हो गए, जब अब तक न बनी,

तो अब क्या बन जायगी । इसी तरह एक दिन चल देंगे, मन-की-मन में रह जायगी । फिर अब पौरुष भी तो थक रहा है । यह खेती कौन सँभालेगा । लड़कों को मैं इस चक्की में जोत कर उनकी जिंदगी नहीं खराब करना चाहता ।

प्यारी ने आँखों में आँसू लाकर कहा—भैया, घर पर जब तक आधी मिले, सारी के लिए न धावना चाहिए, अगर मेरी ओर से कोई बात हो तो अपना घर-बार अपने हाथ में करो, मुझे एक टुकड़ा दे देना, पड़ी रहूँगी ।

मथुरा आर्द्रकंठ होकर बोला—भाभी, यह तुम क्या कहती हो, तुम्हारे ही सँभाले यह घर अब तक चला है, नहीं रसातल को चला गया होता । इस गिरस्ती के पीछे तुमने अपने को मिट्टी में मिला दिया, अपनी देह घुला डाली । मैं अन्धा नहीं हूँ । सब कुछ समझता हूँ । हम लोगों को जाने दो । भगवान ने चाहा, तो घर फिर सँभल जायगा । तुम्हारे लिए हम बराबर ख़रच बरच भेजते रहेंगे ।

प्यारी ने कहा—तो ऐसा ही है तो तुम चले जाव, बाल-बच्चों को कहाँ-कहाँ बाँधे फिरोगे ?

दुलारी बोली—यह कैसे हो सकता है बहन, यहाँ देहात में लड़के क्या पढ़े-लिखेंगे । बच्चों के बिना इनका जी भी वहाँ न लगेगा । दौड़-दौड़ घर आवेंगे और सारी कमाई रेल खा जायगी । परदेस में अकेले जितना खरच होगा, उतने में सारा घर आराम से रहेगा ।

प्यारी बोली—तो मैं ही यहाँ रहकर क्या करूँगी ? मुझे भी लेती चलो ।

दुलारी उसे साथ ले चलने को तैयार न थी । कुछ दिन जीवन का आनन्द उठाना चाहती थी, अगर परदेस में भी यह बन्धन रहा, तो जाने में फायदा ही क्या । बोली—बहन, तुम चलती तो क्या बात

थी, लेकिन फिर यहाँ का सारा कारोबार तो चौपट हो जायगा। तुम तो कुछ-न-कुछ देख-भाल करती ही रहोगी।

प्रस्थान की तिथि के एक दिन पहले ही रामप्यारी ने रात-भर जाग कर हलुवा और पूरियाँ पकाईं। जब से इस घर में आई, कभी एक दिन के लिए भी अकेले रहने का अवसर नहीं आया। दोनों बहनें सदैव साथ रहीं। आज उस भयंकर अवसर को सामने आते देखकर प्यारी का दिल बैठा जाता था। वह देखती थी, मथुरा प्रसन्न है, दुलारी भी प्रसन्न है, बालवृन्द यात्रा के आनन्द में खाना-पीना तक भूले हुए हैं, तो उसके जी में आता, वह भी इसी भाँति निर्द्वन्द्व रहे, मोह और ममता को पैरों से कुचल डाले, किन्तु वह ममता, जिस खाद्य को खा-खाकर पली थी, उसे अपने सामने से हटाये जाते देखकर क्षुब्ध होने से न रुकती थी। दुलारी तो इस तरह निश्चिन्त बैठी थी, मानो कोई मेला देखने जा रही है, नई-नई चीजों के देखने, नई दुनिया में विचरने की उत्सुकता ने उसे क्रिया-शून्य-सा कर दिया था। प्यारी के सिर सारे प्रबन्ध का भार था। धोबी के घर से सब कपड़े आए हैं या नहीं, कौन-कौन से बर्तन साथ जायँगे, सफर खर्च के लिए कितने रुपयों की जरूरत होगी, एक बच्चे को खाँसी आ रही थी, दूसरे को कई दिन से दस्त आ रहे थे, उन दोनों की औषधियों को पीसना-कूटना आदि सैकड़ों ही काम उसे व्यस्त किए हुए थे। लड़कोरी न होकर भी वह बच्चों के लालन-पालन में दुलारी से कुशल थी। 'देखो, बच्चों को बहुत मारना-पीटना मत, मारने से बच्चे जिद्दी और बेहया हो जाते हैं। बच्चों के साथ आदमी को बच्चा बन जाना पड़ता है, कभी उनके साथ खेलना पड़ता है, हँसना पड़ता है। जो तुम चाहो कि हम आराम से पड़े रहें और बच्चे चुपचाप बैठे रहें, हाथ पैर न हिलावें, तो यह नहीं हो सकता। बच्चे तो स्वभाव चंचल होते हैं। उन्हें किसी-न-किसी काम में फँसाए रखो

हजार घुड़कियों से बढ़कर होता है।' दुलारी

को इस तरह बेमन होकर सुनती थी, मानो कोई मनका फर बक रहा हो।

विदाई का दिन प्यारी के लिए परीक्षा का दिन था। उसके जी में आता था, कहीं चली जाय, जिसमें वह दृश्य न देखना पड़े। हा! घड़ी-भर में यह घर सूना हो जायगा! वह दिन-भर घर में अकेली पड़ी रहेगी। किससे हँसेगी-बोलेगी? यह सोचकर उसका हृदय काँप जाता था। ज्यों-ज्यों समय निकट आता था, उसकी वृत्तियाँ शिथिल होती जाती थीं। वह कोई काम करते-करते जैसे सो जाती थी और अपलक नेत्रों से किसी वस्तु की ओर ताकने लगती थी। कभी अवसर पाकर एकान्त में जाकर थोड़ा-सा रो आती थी। मन को समझा रही थी, यह लोग अपने होते तो क्या इस तरह चले जाते। यह तो मानने का नाता है। किसी पर कोई ज़बरदस्ती है? दूसरों के लिए कितना ही मरो, तो भी अपने नहीं होते। पानी तेल में कितना ही मिले, फिर भी अलग ही रहेगा। बच्चे नये-नये कुरते पहने, नवाब बने घूम रहे थे। प्यारी उन्हें प्यार करने के लिए गोद में लेना चाहती, तो रोने का-सा मुँह बनाकर छुड़ाकर भाग जाते। वह क्या जानती थी कि ऐसे अवसर पर बहुधा अपने बच्चे भी ऐसे ही निठुर हो जाते हैं!

दस बजते-बजते द्वार पर बैलगाड़ी आ गई। लड़के पहले ही से उस पर जा बैठे। गाँव के कितने ही स्त्री पुरुष मिलने आए। प्यारी को इस समय उनका आना बुरा लग रहा था। वह दुलारी से थोड़ी देर एकान्त में गले मिलकर रोना चाहती थी, मथुरा से हाथ जोड़कर कहना चाहती थी, मेरी खोज-खबर लेते रहना, तुम्हारे सिवा मेरा अब संसार में [illegible], लेकिन इस भभ्भड़ में उसको इन बातों का मौका न मिला। [illegible] दुलारी दोनों गाड़ी में जा बैठे और प्यारी द्वार पर रोती [illegible]। वह इतनी विह्वल थी कि गाँव के बाहर तक पहुँचाने की

थी, लेकिन फिर यहाँ का सारा कारोबार तो चौपट हो जायगा। तुम तो कुछ-न-कुछ देख-भाल करती ही रहोगी।

प्रस्थान की तिथि के एक दिन पहले ही रामप्यारी ने रात-भर जाग कर हलुवा और पूरियाँ पकाईं। जब से इस घर में आई, कभी एक दिन के लिए भी अकेले रहने का अवसर नहीं आया। दोनों बहन सदैव साथ रहीं। आज उस भयकर अवसर को सामने आते देखकर प्यारी का दिल बैठा जाता था। वह देखती थी, मथुरा प्रसन्न है, दुलारी भी प्रसन्न है, बालवृन्द यात्रा के आनन्द मे खाना-पीना तक भूले हुए है, तो उसके जी में आता, वह भी इसी भाँति निर्द्वन्द्व रहे, मोह और ममता को पैरो से कुचल डाले, किन्तु वह ममता, जिस खाद्य को खा-खाकर पली थी, उसे अपने सामने से हटाये जाते देखकर क्षुब्ध होने से न रुकती थी। दुलारी तो इस तरह निश्चिन्त बैठी थी, मानो कोई मेला देखने जा रही है, नई-नई चीजो के देखने, नई दुनिया मे विचरने की उत्सुकता ने उसे क्रिया-शून्य-सा कर दिया था। प्यारी के सिर सारे प्रबन्ध का भार था। धोबी के घर से सब कपडे आए है या नहीं, कौन-कौन से बर्तन साथ जायँगे, सफर खर्च के लिए कितने रुपयों की ज़रूरत होगी, एक बच्चे को खाँसी आ रही थी, दूसरे को कई दिन से दस्त आ रहे थे, उन दोनों की औषधियो को पीसना-कूटना आदि सैकड़ो ही काम उसे व्यस्त किए हुए थे। लड़कोरी न होकर भी वह बच्चो के लालन-पालन में दुलारी से कुशल थी। 'देखो, बच्चों को बहुत मारना-पीटना मत, मारने से बच्चे जिद्दी और बेहया हो जाते हैं। बच्चो के साथ आदमी को बच्चा बन जाना पड़ता है, कभी उनके साथ खेलना पड़ता है, हँसना पड़ता है। जो तुम चाहो कि हम आराम से पडे रहें और बच्चे चुपचाप बैठे रहें, हाथ-पैर न हिलावें, तो यह नहीं हो सकता। बच्चे तो स्वभाव के चचल होते हैं। उन्हें किसी-न-किसी काम में फँसाए रखो। धेले का एक खिलौना हज़ार घुड़कियों से बढ़कर होता है।' दुलारी उपदेशों

को इस तरह येमन होकर सुनती थी, मानो कोई मनव कार चक रहा हो।

बिदाई का दिन प्यारी के लिए परीक्षा का दिन था। उसके जी में आता था, कहीं चली जाय, जिसमें वह दृश्य न देखना पड़े। हा! घड़ी भर में यह घर सूना हो जायगा! वह दिन भर घर में अकेली पड़ी रहेगी। किससे हँसेगी-बोलेगी? यह सोचकर उसका हृदय काँप जाता था। ज्यों-ज्यों समय निकट आता था, उसकी वृत्तियाँ शिथिल होती जाती थीं। वह कोई काम करते-करते जैसे खो जाती थी और अपलक नेत्रों से किसी वस्तु की ओर ताकने लगती थी। कभी अवसर पाकर एकान्त में जाकर थोड़ा-सा रो आती थी। मन को समझा रही थी, यह लोग अपने होते तो क्या इस तरह चले जाते। यह तो मानने का नाता है। किसी पर कोई ज़बरदस्ती है? दूसरों के लिए कितना ही मरो, तो भी अपने नहीं होते। पानी तेल में कितना ही मिले, फिर भी अलग ही रहेगा। बच्चे नये नये कुरते पहने, नवाब बने घूम रहे थे। प्यारी उन्हें प्यार करने के लिए गोद में लेना चाहती, तो रोने का-सा मुँह बनाकर छुड़ाकर भाग जाते। वह क्या जानती थी कि ऐसे अवसर पर बहुधा अपने बच्चे भी ऐसे ही निठुर हो जाते हैं!

दस बजते-बजते द्वार पर बैलगाड़ी आ गई। लड़के पहले ही से उस पर जा बैठे। गाँव के कितने ही स्त्री पुरुष मिलने आए। प्यारी को इस समय उनका आना बुरा लग रहा था। वह दुलारी से थोड़ी देर एकान्त में गले मिलकर रोना चाहती थी, मथुरा से हाथ जोड़कर कहना चाहती थी, मेरी खोज-खबर लेते रहना, तुम्हारे सिवा मेरा अब संसार में कौन है, लेकिन इस भभ्भड़ में उसको इन बातों का मौका न मिला। मथुरा और दुलारी दोनों गाड़ी में जा बैठे और प्यारी द्वार पर रोती खड़ी रह गई। वह इतनी विह्वल थी कि गाँव के बाहर तक पहुँचाने की भी उसे सुधि न रही।

प्यारी उसकी सरलता पर हँसकर बोली—अरे, तो मैं तुझे कुछ कह थोड़ी रही हूँ, पागल! मैं तो यह कहती हूँ कि जान रखकर काम कर। कहीं बीमार पड़ गया, तो लेने के देने पड़ जायँगे।

जोखू—कौन बीमार पड़ जायगा, मैं? बीस साल से कभी सिर तक तो दुखा नहीं, आगे की नहीं जानता। कहो रात-भर काम करता रहूँ।

प्यारी—मैं क्या जानूँ, तुम्हीं अँतरे दिन बैठ रहते थे, और पूछा जाता था, तो कहते थे—जुर आ गया था, पेट में दरद था।

जोखू झेंपता हुआ बोला—वह बातें जब थीं, जब मालिक लोग चाहते थे कि इसे पीस डालें। अब तो जानता हूँ, मेरे ही माथे है। मैं न करूँगा तो सब चौपट हो जायगा।

प्यारी—मैं क्या देख भाल नहीं करती?

जोखू—तुम बहुत करोगी, दो बेर चली जावगी। सारे दिन तुम वहाँ बैठी नहीं रह सकतीं।

प्यारी को उसके निष्कपट व्यवहार ने मुग्ध कर दिया। बोली—तो इतनी रात गए चूल्हा जलाओगे? कोई सगाई क्यों नहीं कर लेते?

जोखू ने मुँह धोते हुए कहा—तुम भी खूब कहती हो मालकिन! अपने पेट-भर को तो होता नहीं, सगाई कर लूँ! सवा सेर खाता हूँ एक जून—पूरा सवा सेर! दोनों जून के लिए दो सेर चाहिए।

प्यारी—अच्छा, आज मेरी रसोई में खाओ, देखूँ, कितना खाते हो।

जोखू ने पुलकित होकर कहा—नहीं मालकिन, तुम बनाते-बनाते थक जावगी। हाँ, आध-आध सेर के दो रोट बनाकर खिला दो, तो खा लूँ। मैं तो यही करता हूँ। बस, आटा सानकर दो लिट बनाता हूँ और उपले पर सेंक लेता हूँ। कभी मठे से, कभी नमक से, कभी प्याज से खा लेता हूँ और आकर पड़ रहता हूँ।

प्यारी—मैं तुम्हें आज फुलके खिलाऊँगी।
जोखू—तब तो सारी रात खाते ही बीत जायगी।
प्यारी—बको मत, चटपट आकर बैठ जाओ।
जोखू—ज़रा बैलों को सानी पानी देता आऊँ तो बैठूँ।

( ७ )

जोखू और प्यारी में ठनी हुई थी।

प्यारी ने कहा—मैं कहती हूँ, धान रोपने की कोई जरूरत नहीं। झड़ी लग जाय, तो खेत डूब जाय, वर्षा बन्द हो जाय, तो खेत सूख जाय। जुआर, बाजरा, सन, अरहर सब तो हैं, धान न सही।

जोखू ने अपने विशाल कंधे पर फावड़ा रखते हुए कहा—जब सब को होगा, तो मेरा भी होगा। सब का डूब जायगा, तो मेरा भी डूब जायगा। मैं क्यों किसी से पीछे रहूँ। बाबा के जमाने में पाँच बीघे से कम नहीं रोपा जाता था, बिरजू भैया ने उसमें एक-दो बीघे और बढ़ा दिए। मथुरा ने भी थोड़ा-बहुत हर साल रोपा, तो मैं क्या सबसे गया बीता हूँ। मैं पाँच बीघे से कम न लगाऊँगा।

'तब घर के दो जवान काम करने वाले थे।'

'मैं अकेला उन दोनों के बराबर खाता हूँ। दोनों के बराबर काम क्यों न करूँगा?'

'चल झूठा कहीं का। कहते थे, दो सेर खाता हूँ, चार सेर खाता हूँ। आध सेर में रह गए।'

'एक दिन तौलो, तब मालूम हो।'

'तौला है। बड़े खाने वाले! मैं कहे देती हूँ, धान न रोपो। मजूर मिलेंगे नहीं, अकेले हलकान होना पड़ेगा।'

'तुम्हारी बला से। मैं ही हलकान हूँगा न? यह देह किस दिन काम आयेगी।'

प्यारी ने उसके कंधे पर से फावड़ा ले लिया और बोली—तुम पहर रात से पहर रात तक ताल में रहोगे, अकेले मेरा जी ऊबेगा।

जोखू को जी ऊबने का अनुभव न था। कोई काम न हो, तो आदमी पड़कर सो रहे। जी क्यों ऊबे। बोला—जी ऊबे तो सो रहना। मैं घर रहूँगा, तब तो और जी ऊबेगा। मैं खाली बैठता हूँ, तो बार-बार खाने की सूझती है। बातों में देर हो रही है और बादल घिरे आते हैं।

प्यारी ने हारकर कहा—अच्छा कल से जाना, आज बैठो।

जोखू ने मानो बन्धन में पड़कर कहा—अच्छा, बैठ गया, कहो क्या कहती हो।

प्यारी ने विनोद करते हुए पूछा—कहना क्या है, मैं तुमसे पूछती हूँ, अपनी सगाई क्यों नहीं कर लेते? अकेली मरती हूँ। तब एक से दो तो हो जाऊँगी!

जोखू शरमाता हुआ बोला—तुमने फिर वही बेबात-की-बात छेड़ दी, मालकिन! किससे सगाई कर लूँ यहाँ? मैं ऐसी मेहरिया लेकर क्या करूँगा, जो गहनों के लिए मेरी जान खाती रहे।

प्यारी—यह तो तुमने बड़ी कड़ी शर्त लगाई। ऐसी औरत कहाँ मिलेगी, जो गहने भी न चाहे।

जोखू—यह मैं थोड़े ही कहता हूँ कि वह गहने न चाहे, हाँ मेरी जान न खाय। तुमने तो कभी गहनों के लिए हठ न किया, बल्कि अपने सारे गहने दूसरों के ऊपर लगा दिए।

प्यारी के कपोलों पर हल्का-सा रंग आ गया। बोली—अच्छा, और क्या चाहते हो?

जोखू—मैं कहने लगूँगा, तो बिगड़ जावगी।

प्यारी की आँखों में लज्जा की एक रेखा नज़र आई, बोली—बिगड़ने की बात कहोगे, तो ज़रूर बिगड़ूँगी।

# ठाकुर का कुआँ

जोखू ने लोटा मुँह से लगाया तो पानी में सख्त बदबू आई। गगी से
बोला—यह कैसा पानी है। मारे बास के पिया नहीं जाता। गला
सूखा जा रहा है और तू सड़ा हुआ पानी पिलाये देती है!

गगी प्रतिदिन शाम को पानी भर लिया करती थी। कुआँ दू
था, बार-बार जाना मुश्किल था। कल वह पानी लाई, तो उसमें
बिलकुल न थी, आज पानी में बदबू कैसी? लोटा नाक से लगाया,
तो सचमुच बदबू थी। ज़रूर कोई जानवर कुएँ में गिर कर मर गया
होगा, मगर दूसरा पानी आवे कहाँ से?

ठाकुर के कुएँ पर कौन चढ़ने देगा। दूर ही से लोग डाट बतायेंगे।
साहू का कुआँ गाँव के उस सिरे पर है, परन्तु वहाँ भी कौन पानी
भरने देगा? चौथा कुआँ गाँव में है नहीं।

जोखू कई दिन से बीमार है। कुछ देर तक तो प्यास रोके चुप
पड़ा रहा, फिर बोला—अब तो मारे प्यास के रहा नहीं जाता। ला,
थोड़ा पानी नाक बन्द करके पी लूँ।

गंगी ने पानी न दिया। ख़राब पानी पीने से बीमारी बढ़ जायगी—इतना जानती थी, परन्तु यह न जानती थी कि पानी को उबाल देने से उसकी ख़राबी जाती रहती है। बोली—यह पानी कैसे पियोगे? न जाने कौन जानवर मरा है। कुएँ से मैं दूसरा पानी लाये देती हूँ।

जोखू ने आश्चर्य से उसकी ओर देखा—दूसरा पानी कहाँ से लायेगी?

'ठाकुर और साहू के दो कुएँ तो हैं। क्या एक लोटा पानी न भरने देंगे?'

'हाथ-पाँव तुड़वा आयेगी और कुछ न होगा। बैठ चुपके से। ब्राह्मन देवता आशीर्वाद देंगे, ठाकुर लाठी मारेंगे, साहूजी एक के पाँच लेंगे। ग़रीबों का दर्द कौन समझता है। हम तो मर भी जाते हैं, तो कोई दुआर पर झाँकने नहीं आता, कंधा देना तो बड़ी बात है। ऐसे लोग कुएँ से पानी भरने देंगे?'

इन शब्दों में कड़वा सत्य था। गंगी क्या जवाब देती, किन्तु उसने वह बदबूदार पानी पीने को न दिया।

( २ )

रात के नौ बजे थे। थके-माँदे मज़दूर तो सो चुके थे, ठाकुर के दरवाज़े पर दस-पाँच बेफ़िक्रे जमा थे। मैदानी बहादुरी का तो अब न ज़माना रहा है, न मौक़ा। क़ानूनी बहादुरी की बातें हो रही थीं। कितनी होशियारी से ठाकुर ने थानेदार को एक ख़ास मुक़दमे में रिश्वत दे दी और साफ निकल गये। कितनी अक़्लमंदी से एक मार्के के मुक़दमे की नक़ल ले आये। नाज़िर और मोहतमिम, सभी कहते थे, नक़ल नहीं मिल सकती। कोई पचास माँगता, कोई सौ। यहाँ बे पैसे-कौड़ी नक़ल उड़ा दी। काम करने का ढंग चाहिए।

इसी समय गंगी कुएँ से पानी लेने पहुँची।

कुप्पी की धुँधली रोशनी कुएँ पर आ रही थी। गंगी जगत की

आड़ मे बैठी मौके का इन्तजार करने लगी। इस कुएँ का पानी सारा गाँव पीता है। किसी के लिए रोक नहीं, सिर्फ ये बदनसीब नहीं भर सकते।

गंगी का विद्रोही दिल रिवाजी पाबंदियों और मजबूरियों पर चोटें करने लगा—हम क्यो नीच है और ये लोग क्यों ऊँच है? इसलिए कि ये लोग गले में तागा डाल लेते है! यहाँ तो जितने हैं, एक से एक छटे हैं। चोरी ये करें, जाल फरेब ये करें, झूठे मुकदमे ये करें। अभी इसी ठाकुर ने तो उस दिन बेचारे गड़रिये की एक भेड चुरा ली थी और बाद को मार कर खा गया। इन्हीं पंडितजी के घर में तो बारहों मास जूआ होता है। यही साहूजी तो घी में तेल मिलाकर बेचते हे। काम करा लेते है, मजूरी देते नानी मरती हे। किस बात में हैं हमसे ऊँचे! हाँ, मुँह में हमसे ऊँचे हैं। हम गली-गली चिल्लाते नहीं कि हम ऊँचे हैं, हम ऊँचे। कभी गाँव मे आ जाती हूँ, तो रस-भरी आँखों से देखने लगते हैं। जैसे सबकी छाती पर साँप लोटने लगता है, परन्तु घमंड यह कि हम ऊँचे है!

कुएँ पर किसी के आने की आहट हुई। गंगी की छाती धक्-धक् करने लगी। कहीं देख ले, तो गजब हो जाय! एक लात भी तो नीचे न पड़े। उसने घड़ा और रस्सी उठा लिया और झुक कर चलती हुई एक वृक्ष के अँधेरे साये में जा खड़ी हुई। कब इन लोगों को दया आती है किसी पर। बेचारे महँगू को इतना मारा कि महीनों लहू थूकता रहा। इसीलिए तो कि उसने बेगार न दी थी। उस पर ये लोग ऊँचे बनते हैं!

कुएँ पर दो स्त्रियाँ पानी भरने आई थीं। इनमें बातें हो रही थीं।

'खाना खाने चले और हुक्म हुआ कि ताजा पानी भर लाओ। घड़े के लिए पैसे नहीं हैं।'

'हम लोगों को आराम से बैठे देखकर जैसे मरदों को जलन होती है।'

'हाँ, यह तो न हुआ कि कलसिया उठाकर भर लाते। बस, हुक्म चला दिया कि ताजा पानी लाओ, जैसे हम लौंडियाँ ही तो हैं!'

'लौंडियाँ नहीं तो और क्या हो तुम? रोटी-कपड़ा नहीं पातीं? दस-पाँच रुपये भी छीन झपट कर ले ही लेती हो। और लौंडियाँ कैसी होती हैं?'

'मत लजाओ, दीदी! छिन भर आराम करने को जी तरस कर रह जाता है। इतना काम तो किसी दूसरे के घर कर देती, तो इससे कहीं आराम से रहती। ऊपर से वह एहसान मानता। यहाँ काम करते करते मर जाओ, पर किसी का मुँह ही नहीं सीधा होता।'

दोनों पानी भर कर चली गईं, तो गंगी वृक्ष की छाया से निकली और कुएँ के जगत के पास आई। बे फिक्रे चले गये थे। ठाकुर भी दरवाजा बन्द कर अन्दर आँगन में सोने जा रहे थे। गंगी ने क्षणिक सुख की साँस ली। किसी तरह मैदान तो साफ हुआ। अमृत चुरा लाने के लिए जो राजकुमार किसी ज़माने में गया था, वह भी शायद इतनी सावधानता के साथ और समझ-बूझकर न गया होगा। गंगी दबे पाँव कुएँ के जगत पर चढ़ी। विजय का ऐसा अनुभव उसे पहले कभी न हुआ था।

उसने रस्सी का फंदा घड़े में डाला। दायें बायें चौकन्नी दृष्टि से देखा, जैसे कोई सिपाही रात को शत्रु के किले में सूराख कर रहा हो। अगर इस समय वह पकड़ ली गई, तो फिर उसके लिए माफ़ी या रिआयत की रत्ती-भर उम्मीद नहीं। अन्त में देवताओं को याद करके उसने कलेजा मज़बूत किया और घड़ा कुएँ में डाल दिया।

घड़े ने पानी में गोता लगाया, बहुत ही आहिस्ता। ज़रा भी आवाज़ न हुई। गंगी ने दो चार हाथ जल्दी-जल्दी मारे। घड़ा कुएँ के मुँह तक आ पहुँचा। कोई बड़ा शहजोर पहलवान भी इतनी तेज़ी से उसे न खींच सकता था।

गगी झुकी कि घडे को पकड कर जगत पर रखे, कि एकाएक ठाकुर साहब का दरवाजा खुल गया। शेर का मुँह इससे अधिक भयानक न होगा।

गगी के हाथ से रस्सी छूट गई। रस्सी के साथ घडा धड़ाम से पानी मे गिरा और कई क्षण तक पानी मे हलकोरे की आवाजें सुनाई देती रहीं।

ठाकुर 'कौन है ? कौन है ?' पुकारते हुए कुएँ की तरफ आ रहे थे और गगी जगत से कूदकर भागी जा रही थी।

घर पहुँचकर देखा कि जोखू लोटा मुँह से लगाये वही मैला-गंदा पानी पी रहा है।

# बडे भाई साहब

मेरे भाई साहब मुझसे पाँच साल बडे थे, लेकिन केवल तीन दरजे आगे। उन्होंने भी उसी उम्र में पढ़ना शुरू किया था, जब मैंने शुरू किया, लेकिन तालीम जैसे महत्त्व के मामले में वह जल्दबाजी से काम लेना पसन्द न करते थे। इस भवन की बुनियाद खूब मजबूत डालनी चाहते थे, जिस पर आलीशान महल बन सके। एक साल का काम दो साल में करते थे। कभी-कभी तीन साल भी लग जाते थे। बुनियाद ही पुख्ता न हो, तो मकान कैसे पायेदार बने!

मैं छोटा था, वह बडे थे। मेरी उम्र नौ साल की, वह चौदह साल के थे। उन्हें मेरी तम्बीह और निगरानी का पूरा और जन्मसिद्ध अधिकार था। और मेरी शालीनता इसी में थी कि उनके हुक्म को क़ानून समझूँ।

वह स्वभाव से बडे अध्ययनशील थे। हरदम किताब खोले बैठे रहते,। और शायद दिमाग को आराम देने के लिए कभी कापी पर, कभी किताब के हाशियों पर, चिडियों, कुत्तों, बिल्लियों की तस्वीरें बनाया करते

थे। कभी-कभी एक ही नाम या शब्द या वाक्य दस-बीस बार लिख डालते। कभी एक शेर को बार-बार सुन्दर अक्षरों में नक़ल करते। कभी ऐसी शब्द रचना करते, जिसमें न कोई अर्थ होता, न कोई सामंजस्य। मसलन एक बार उनकी कापी पर मैंने यह इबारत देखी—स्पेशल, अमीना, भाइयो-भाइयो, दर असल, भाई-भाई, राधेश्याम, श्रीयुत राधेश्याम, एक घंटे तक—इसके बाद एक आदमी का चेहरा बना हुआ था। मैंने बहुत चेष्टा की कि इस पहेली का कोई अर्थ निकालूँ, लेकिन असफल रहा। और उनसे पूछने का साहस न हुआ। वह नवीं जमाअत में थे, मैं पाँचवीं में। उनकी रचनाओं को समझना मेरे लिए छोटा मुँह बड़ी बात थी।

मेरा जी पढ़ने में बिलकुल न लगता था। एक घण्टा भी किताब लेकर बैठना पहाड़ था। मौक़ा पाते ही होस्टल से निकल कर मैदान में आ जाता, और कभी ककरियाँ उछालता, कभी कागज़ की तितलियाँ उड़ाता, और कहीं कोई साथी मिल गया तो पूछना ही क्या। कभी चारदीवारी पर चढ़कर नीचे कूद रहे हैं, कभी फाटक पर सवार उसे आगे-पीछे चलाते हुए मोटरकार का आनन्द उठा रहे हैं, लेकिन कमरे में आते ही भाई साहब का वह रुद्र-रूप देखकर प्राण सूख जाते। उनका पहला सवाल होता—'कहाँ थे?' हमेशा यही सवाल, इसी ध्वनि में हमेशा पूछा जाता था और इसका जवाब मेरे पास केवल मौन था। न जाने मेरे मुँह से यह बात क्यों न निकलती कि ज़रा बाहर खेल रहा था। मेरा मौन कह देता था कि मुझे अपना अपराध स्वीकार है और भाई साहब के लिए इसके सिवा और कोई इलाज न था कि स्नेह और रोष से मिले हुए शब्दों में मेरा सत्कार करें।

'इस तरह अँग्रेजी पढ़ोगे, तो जिन्दगी भर पढ़ते रहोगे और एक हर्फ़ न आयेगा। अंग्रेजी पढ़ना कोई हँसी-खेल नहीं है कि जो चाहे पढ़ ले, नहीं ऐरा-गैरा नत्थू खैरा सभी अंग्रेजी के विद्वान् हो जाते।

यहाँ रात-दिन आँखें फोड़नी पड़ती हैं, और खून जलाना पड़ता है, तब कहीं यह विद्या आती है। और आती क्या है, हाँ कहने को आ जाती है। बड़े बड़े विद्वान् भी शुद्ध अंग्रेज़ी नहीं लिख सकते, बोलना तो दूर रहा। और मैं कहता हूँ, तुम कितने घोंघा हो कि मुझे देखकर भी सबक़ नहीं लेते। मैं कितनी मिहनत करता हूँ यह तुम अपनी आँखों देखते हो; अगर नहीं देखते, तो यह तुम्हारी आँखों का कसूर है, तुम्हारी बुद्धि का कसूर है। इतने मेले तमाशे होते हैं, मुझे तुमने कभी देखने जाते देखा है? रोज़ ही क्रिकेट और हॉकी मैच होते हैं। मैं पास नहीं फटकता। हमेशा पढ़ता रहता हूँ। उस पर भी एक-एक दरजे में दो दो, तीन तीन साल पड़ा रहता हूँ, फिर तुम कैसे आशा करते हो कि तुम यों खेल-कूद में वक्त गँवाकर पास हो जाओगे। मुझे तो दो ही तीन साल लगते हैं, तुम उम्र भर इसी दरजे में पड़े सड़ते रहोगे। अगर तुम्हें इस तरह उम्र गँवानी है, तो बेहतर है घर चले जाओ और मजे से गुल्ली डंडा खेलो। दादा की गाढ़ी कमाई के रुपये क्यों बरबाद करते हो?'

मैं यह लताड़ सुनकर आँसू बहाने लगता। जवाब ही क्या था। अपराध तो मैंने किया, लताड़ कौन सहे। भाई साहब उपदेश की कला में निपुण थे। ऐसी ऐसी लगती बातें कहते, ऐसे ऐसे सूक्ति-बाण चलाते, कि मेरे जिगर के टुकड़े-टुकड़े हो जाते और हिम्मत टूट जाती। इस तरह जान तोड़कर मेहनत करने की शक्ति मैं अपने में न पाता था और उस निराशा में ज़रा देर के लिए मैं सोचने लगता—क्यों न घर चला जाऊँ। जो काम मेरे बूते के बाहर है, उसमें हाथ डालकर क्यों अपनी जिन्दगी खराब करूँ। मुझे अपना मूर्ख रहना मंजूर था, लेकिन उतनी मेहनत! मुझे तो चक्कर आता था, लेकिन घण्टे-दो घण्टे के बाद निराशा के बादल फट जाते और मैं इरादा करता कि आगे से खूब जी लगाकर पढ़ूँगा। चटपट एक टाइम-टेबिल बना डालता। बिना

पहले से नकशा बनाए, कोई स्कीम तैयार किए काम कैसे शुरू
टाइम-टेबिल में खेल-कूद की मद बिल्कुल उड़ जाती। प्रात
उठना, छ बजे मुँह हाथ धो, नाश्ता कर, पढ़ने बैठ जाना। छ से
तक अंग्रेजी, आठ से नौ तक हिसाब, नौ से साढ़े नौ तक इति
फिर भोजन और स्कूल। साढ़े तीन बजे स्कूल से वापस होकर
घण्टा आराम, चार से पाँच तक भूगोल, पाँच से छ तक ग्रामर,
घन्टा होस्टल के सामने ही टहलना, साढ़े छ से साढ़े सात तक अं
कम्पोज़ीशन, फिर भोजन करके आठ से नौ तक अनुवाद, नौ से
तक हिन्दी, दस से ग्यारह तक विविध-विषय, फिर विश्राम।

मगर टाइम-टेबिल बना लेना एक बात है, उस पर अमल क
दूसरी बात। पहले ही दिन से उसकी अवहेलना शुरू हो जाती। मैं
की वह सुखद हरियाली, हवा के वह हलके-हलके झोंके, फुटबॉल
वह उछल-कूद, कबड्डी के वह दाँव-घात, वॉली-बाल की वह
और फुरती, मुझे अज्ञात और अनिवार्य रूप से खींच ले जाती
वहाँ जाते ही मैं सब कुछ भूल जाता। वह जान-लेवा टाइम-टेबिल,
आँख-फोड़ पुस्तकें, किसी की याद न रहती, और फिर भाई सा
को नसीहत और फ़जीहत का अवसर मिल जाता। मैं उनके साए
भागता, उनकी आँखों से दूर रहने की चेष्टा करता, कमरे में इस त
दबे पाँव आता कि उन्हें ख़बर न हो। उनकी नजर मेरी ओर उठी
मेरे प्राण निकले। हमेशा सिर पर एक नंगी तलवार-सी लटकी माल
होती। फिर भी जैसे मौत और विपत्ति के बीच में भी आदमी मे
और माया के बन्धन में जकड़ा रहता है, मैं फटकार और घुड़कि
खाकर भी खेल-कूद का तिरस्कार न कर सकता।

( २ )

सालाना इम्तहान हुआ। भाई साहब फेल हो गए, मैं पास हो ग
और दरजे में प्रथम आया। मेरे और उनके बीच में केवल दो साल

अतर रह गया। जी में आया भाई साहब को आड़े हाथों लूँ—आपकी वह घोर तपस्या कहाँ गई। मुझे देखिए, मजे से खेलता भी रहा और दरजे में अौवल भी हूँ, लेकिन वह इतने दुखी और उदास थे कि मुझे उनसे दिली हमदर्दी हुई और उनके घाव पर नमक छिड़कने का विचार ही लज्जास्पद जान पड़ा। हाँ, अब मुझे अपने ऊपर कुछ अभिमान हुआ और आत्मसम्मान भी बढ़ा। भाई साहब का वह रोब मुझ पर न रहा। आज़ादी से खेल-कूद में शरीक होने लगा। दिल मजबूत था। अगर उन्होंने फिर मेरी फ़ज़ीहत की, तो साफ कह दूँगा—आपने अपना खून जलाकर कौन-सा तीर मार लिया। मैं तो खेलते-कूदते दरजे में अौवल आ गया। ज़बान से यह हेकड़ी जताने का साहस न होने पर भी मेरे रंग-ढंग से साफ जाहिर होता था कि भाई साहब का वह आतंक मुझ पर नहीं है। भाई साहब ने इसे भाँप लिया—उनकी सहज बुद्धि बड़ी तीव्र थी और एक दिन जब मैं भोर का सारा समय गुल्ली-डंडे की भेंट करके ठीक भोजन के समय लौटा, तो भाई साहब ने मानो तलवार खींच ली और मुझ पर टूट पड़े—देखता हूँ, इस साल पास हो गए और दरजे में अौवल आ गए, तो तुम्हें दिमाग हो गया है, मगर भाई जान, घमंड तो बड़े-बड़ों का नहीं रहा, तुम्हारी क्या हस्ती है। इतिहास में रावण का हाल तो पढ़ा ही होगा। उसके चरित्र से तुमने कौन-सा उपदेश लिया? या यों ही पढ़ गये? महज इम्तहान पास कर लेना कोई बड़ी चीज़ नहीं, असल चीज है बुद्धि का विकास। जो कुछ पढ़ो, उसका अभिप्राय समझो। रावण भूमण्डल का स्वामी था। ऐसे राजा को चक्रवर्ती कहते हैं। आजकल अँग्रेजों के राज का विस्तार बहुत बढ़ा हुआ है, पर इन्हें चक्रवर्ती नहीं कह सकते। संसार में अनेकों राष्ट्र अँग्रेजों का आधिपत्य स्वीकार नहीं करते। बिलकुल स्वाधीन हैं। रावण चक्रवर्ती राजा था, संसार के सभी महीप उसे कर देते थे। बड़े बड़े देवता उसकी गुलामी करते थे। आग और पानी के देवता भी उसके दास थे,

मगर उसका अन्त क्या हुआ ? घमण्ड ने उसका नाम-निशान तक मिटा दिया, कोई उसे एक चुल्लू पानी देने वाला भी न बचा। आदमी और जो कुकर्म चाहे करे, पर अभिमान न करे, इतराए नहीं। अभिमान किया, और दीन-दुनिया दोनों से गया। शैतान का हाल भी पढ़ा ही होगा। उसे यह अभिमान हुआ था कि ईश्वर का उससे बढ़कर सच्चा भक्त कोई है ही नहीं। अंत यह हुआ कि स्वर्ग से नरक में ढकेल दिया गया। शाहेरूम ने भी एक बार अहकार किया था। भीख माँग-माँग कर मर गया। तुमने तो अभी केवल एक दरजा पास किया है, और अभी से तुम्हारा सिर फिर गया, तब तो तुम आगे बढ़ चुके। यह समझ लो कि तुम अपनी मेहनत से नहीं पास हुए, अंधे के हाथ बटेर लग गई। मगर बटेर केवल एक बार हाथ लग सकती है, बार-बार नहीं लग सकती। कभी-कभी गुल्ली-डंडे में भी अन्धाचोट निशाना पड जाता है। इससे कोई सफल खिलाडी नहीं हो जाता। सफल खिलाड़ी वह है, जिसका कोई निशाना खाली न जाय। मेरे फेल होने पर मत जाओ। मेरे दरजे में आओगे, तो दाँतों पसीना आ जायगा, जब अलजबरा और जामेट्री के लोहे के चने चबाने पड़ेंगे, और इंगलिस्तान का इतिहास पढ़ना पड़ेगा। बादशाहों के नाम याद रखना आसान नहीं। आठ-आठ हेनरी हो गुजरे है। कौन-सा काड किस हेनरी के समय में हुआ, क्या यह याद कर लेना आसान समझते हो ? हेनरी सातवें की जगह, हेनरी आठवाँ लिखा और सब नम्बर गायब ! सफाचट ! सिफ़र भी न मिलेगा, सिफ़र भी ! हो किस ख़याल में। दरजनों तो जेम्स हुए हैं, दरजनों विलियम, कोडियों चार्ल्स ! दिमाग चक्कर खाने लगता है। आँधी रोग हो जाता है। इन अभागों को नाम भी न जुरते थे। एक ही नाम के पीछे दोयम, सेयम, चहारम, पचम लगाते चले गये। मुझसे पूछते, तो दस लाख नाम बता देता। और जामेट्री, तो बस खुदा की .! अ, ब, ज की जगह अ, ज, ब लिख दिया और सारे नबर कट

गये । कोई इन निर्दयी मुमतहिनों से नहीं पूछता कि आखिर अ, ब, ज और ब, ज, अ में क्या फर्क है, और व्यर्थ की बात के लिए क्यों छात्रों का खून करते हो । दाल भात-रोटी खाई या भात दाल-रोटी खाई, इस में क्या रखा है, मगर इन परीक्षकों को क्या परवाह । वह तो वही देखते हैं, जो पुस्तक में लिखा है । चाहते हैं कि लड़के अक्षर-अक्षर रट डालें । और इसी रटंत का नाम शिक्षा रख छोड़ा है । और आखिर इन बे सिर-पैर की बातों के पढ़ाने से फायदा ? इस रेखा पर वह लम्ब गिरा दो, तो आधार लम्ब से दुगना होगा । पूछिए, इससे प्रयोजन ? दुगना नहीं चौगुना हो जाय, या आधा ही रहे, मेरी बला से ; लेकिन परीक्षा में पास होना है, तो यह सब खुराफात याद रखनी पड़ेगी । कह दिया—'समय की पाबंदी' पर एक निबंध लिखो, जो चार पन्नों से कम न हो । अब आप कापी सामने खोले, कलम हाथ में लिये, उसके नाम को रोइए । कौन नहीं जानता कि समय की पाबन्दी बहुत अच्छी बात है, इससे आदमी के जीवन में संयम आ जाता है, दूसरों का उस पर स्नेह होने लगता है और उसके कारोबार में उन्नति होती है, लेकिन इस ज़रा-सी बात पर चार पन्ने कैसे लिखें । जो बात एक वाक्य में कही जा सके, उसे चार पन्नों में लिखने की जरूरत ? मैं तो इसे हिमाकत कहता हूँ । यह तो समय की किफायत नहीं, बल्कि उसका दुरुपयोग है कि व्यर्थ में किसी बात को ठूँस दिया जाय । हम चाहते हैं, आदमी को जो कुछ कहना हो, चटपट कह दे और अपनी राह ले । मगर नहीं, आपको चार पन्ने रँगने पड़ेंगे, चाहे जैसे लिखिए । और पन्ने भी पूरे फुलस्केप के आकार के । यह छात्रों पर अत्याचार नहीं तो और क्या है । अनर्थ तो यह है कि कहा जाता है संक्षेप में लिखो । समय की पाबंदी पर संक्षेप में एक निबंध लिखो, जो चार पन्नों से कम न हो । ठीक ! संक्षेप में तो चार पन्ने हुए, नहीं शायद सौ-दो-सौ पन्ने लिखवाते । तेज भी दौड़िए और धीरे धीरे भी । है उल्टी बात या नहीं,

बालक भी इतनी-सी बात समझ सकता है, लेकिन इन अध्यापकों को इतनी तमीज़ भी नहीं। उस पर दावा है कि हम अध्यापक हैं। मेरे दरजे में आओगे लाला, तो ये सारे पापड़ बेलने पड़ेंगे और तब आटे-दाल का भाव मालूम होगा। इस दरजे में अव्वल आ गये हो, तो जमीन पर पाँव नहीं रखते, इसलिए मेरा कहना मानिए। लाख फेल हो गया हूँ, लेकिन तुमसे बड़ा हूँ, संसार का मुझे तुमसे कहीं ज्यादा अनुभव है। जो कुछ कहता हूँ, उसे गिरह बाँधिए, नहीं पछताइएगा।

स्कूल का समय निकट था, नहीं ईश्वर जाने यह उपदेश-माला कब समाप्त होती। भोजन आज मुझे निस्स्वाद-सा लग रहा था, जब पास होने पर यह तिरस्कार हो रहा है, तो फेल हो जाने पर तो शायद प्राण ही ले लिए जायँ। भाई साहब ने अपने दरजे की पढ़ाई का जो भयंकर चित्र खींचा था, उसने मुझे भयभीत कर दिया। कैसे स्कूल छोड़कर घर नहीं भागा, यही ताज्जुब है, लेकिन इतने तिरस्कार पर भी पुस्तकों से मेरी अरुचि ज्यों-की-त्यों बनी रही। खेल-कूद का कोई अवसर हाथ से न जाने देता। पढ़ता भी था, मगर बहुत कम, बस इतना कि रोज़ का टास्क पूरा हो जाय और दरजे में ज़लील न होना पड़े। अपने ऊपर जो विश्वास पैदा हुआ था, वह फिर लुप्त हो गया और फिर चोरों का-सा जीवन कटने लगा।

( ३ )

फिर सालाना इम्तहान हुआ, और कुछ ऐसा संयोग हुआ कि मैं फिर पास हुआ और भाई साहब फिर फेल हो गए। मैंने बहुत मेहनत नहीं की, पर न जाने कैसे दरजे में अव्वल आ गया। मुझे खुद अचरज हुआ। भाई साहब ने प्राणांतक परिश्रम किया था। कोर्स का एक एक शब्द चाट गए थे, दस बजे रात तक इधर, चार बजे भोर से उधर, छः से साढ़े नौ तक स्कूल जाने के पहले। मुद्रा कांति-हीन हो गई थी, मगर बेचारे फेल हो गए। मुझे उन पर दया आती थी। नतीजा सुनाया गया,

तो वह रो पड़े और मैं भी रोने लगा। अपने पास होने की खुशी आधी हो गई। मैं भी फेल हो गया होता, तो भाई साहब को इतना दुःख न होता, लेकिन विधि की बात कौन टाले।

मेरे और भाई साहब के बीच में अब केवल एक दरजे का अन्तर और रह गया। मेरे मन में एक कुटिल भावना उदय हुई कि कहीं भाई साहब एक साल और फेल हो जायँ, तो मैं उनके बराबर हो जाऊँ, फिर वह किस आधार पर मेरी फ़जीहत कर सकेंगे, लेकिन मैंने इस कमीने विचार को दिल से बल पूर्वक निकाल डाला। आख़िर वह मुझे मेरे हित के विचार से ही तो डाँटते हैं। मुझे इस वक्त अप्रिय लगता है अवश्य, मगर शायद यह उनके उपदेशों का ही असर हो कि मैं दनादन पास होता जाता हूँ और इतने अच्छे नम्बरों से।

अब की भाई साहब बहुत कुछ नर्म पड़ गए थे। कई बार मुझे डाँटने का अवसर पाकर भी उन्होंने धीरज से काम लिया। शायद अब वह खुद समझने लगे थे कि मुझे डाँटने का अधिकार उन्हें नहीं रहा, या रहा, तो बहुत कम। मेरी स्वच्छन्दता भी बढ़ी। मैं उनकी सहिष्णुता का अनुचित लाभ उठाने लगा। मुझे कुछ ऐसी धारणा हुई कि मैं तो पास हो ही जाऊँगा, पढ़ूँ या न पढ़ूँ, मेरी तक़दीर बलवान है। इसलिए भाई साहब के डर से जो थोड़ा बहुत पढ़ लिया करता था वह भी बन्द हुआ। मुझे कनकौए उड़ाने का नया शौक़ पैदा हो गया था और अब सारा समय पतंगबाज़ी ही की भेंट होता था, फिर भी मैं भाई साहब का अदब करता था और उनकी नज़र बचाकर कनकौए उड़ाता था। माँझा देना, कन्ने बाँधना, पतंग टूरनामेंट की तैयारियाँ आदि समस्याएँ सब गुप्त रूप से हल की जाती थीं। मैं भाई साहब को यह संदेह न करने देना चाहता था कि उनका सम्मान और लिहाज़ मेरी नज़रों में कम हो गया है।

एक दिन संध्या समय, होस्टल से दूर, मैं एक कनकौआ लूटने

बेतहाशा दौड़ा जा रहा था। आँखें आसमान की ओर थीं और मन उस आकाशगामी पथिक की ओर, जो मंद गति से झूमता पतन की ओर चला आ रहा था, मानो कोई आत्मा स्वर्ग से निकलकर विरक्त मन से नये संस्कार ग्रहण करने जा रही हो। बालकों की एक पूरी सेना लग्गे और झाड़दार बाँस लिए उसका स्वागत करने को दौड़ी आ रही थी। किसी को अपने आगे-पीछे की खबर न थी। सभी मानो उस पतङ्ग के साथ ही आकाश में उड़ रहे थे, जहाँ सब कुछ समतल है, न मोटर-कारें है, न ट्राम, न गाड़ियाँ।

सहसा भाई साहब से मेरी मुठभेड़ हो गई, जो शायद बाजार से लौट रहे थे। उन्होंने वहीं मेरा हाथ पकड़ लिया और उग्र भाव से बोले—इन बाज़ारी लौंडों के साथ धेले के कनकौए के लिए दौड़ते तुम्हें शर्म नहीं आती? तुम्हें इसका भी कुछ लिहाज नहीं कि अब नीची जमाअत में नहीं हो, बल्कि आठवीं जमाअत में आ गए हो और मुझसे केवल एक दरजा नीचे हो। आखिर आदमी को कुछ तो अपने पोज़ीशन का ख़याल करना चाहिए। एक जमाना था कि लोग आठवाँ दरजा पास करके नायब तहसीलदार हो जाते थे। मैं कितने ही मिडिल-चियों को जानता हूँ, जो आज अव्वल दरजे के डिप्टी मैजिस्ट्रेट या सुपरिंटेंडेंट है। कितने ही आठवीं जमाअत वाले हमारे लीडर, और समाचार-पत्रों के सम्पादक हैं। बड़े-बड़े विद्वान् उनकी मातहती में काम करते हैं। और तुम उसी आठवें दरजे में आकर बाज़ारी लौंडों के साथ कनकौए के लिए दौड़ रहे हो। मुझे तुम्हारी इस कमअक़्ली पर दुःख होता है। तुम ज़हीन हो, इसमें शक नहीं, लेकिन वह ज़ेहन किस काम का, जो हमारे आत्म-गौरव की हत्या कर डाले। तुम अपने दिल में समझते होगे, मैं भाई साहब से महज एक दरजा नीचे हूँ, और अब उन्हें मुझको कुछ कहने का हक़ नहीं है, लेकिन यह तुम्हारी गलती है। मैं तुमसे पाँच साल बड़ा हूँ और चाहे आज

तुम मेरी ही जमाअत में आ जाओ—और परीक्षकों का यही हाल है, तो निस्सन्देह अगले साल तुम मेरे समकक्ष हो जाओगे, और शायद एक साल बाद मुझसे आगे भी निकल जाओ—लेकिन मुझमें और तुममें जो पाँच साल का अन्तर है, उसे तुम क्या, खुदा भी नहीं मिटा सकता। मैं तुमसे पाँच साल बड़ा हूँ और हमेशा रहूँगा। मुझे दुनिया का और जिन्दगी का जो तजरबा है, तुम उसकी बराबरी नहीं कर सकते, चाहे तुम एम० ए० और डी०लिट्, और डी फिल ही क्यों न हो जाओ। समझ किताबें पढ़ने से नहीं आती, दुनिया देखने से आती है। हमारी अम्माँ ने कोई दरजा नहीं पास किया, और दादा भी शायद पाँचवीं-छठीं जमाअत के आगे नहीं गए, लेकिन हम दोनों चाहे सारी दुनिया की विद्या पढ़ लें, अम्माँ और दादा को हमें समझाने और सुधारने का अधिकार हमेशा रहेगा। केवल इसलिए नहीं कि वे हमारे जन्मदाता हैं, बल्कि इसलिए कि उन्हें दुनिया का हमसे ज़्यादा तजरबा है और रहेगा। अमेरिका में किस तरह की राजव्यवस्था है, और आठवें हेनरी ने कितने ब्याह किए और आकाश में कितने नक्षत्र हैं यह बातें चाहे उन्हें न मालूम हों, लेकिन हजारों ऐसी बातें हैं, जिनका ज्ञान उन्हें हमसे और तुमसे ज्यादा है। दैव न करे, आज मैं बीमार हो जाऊँ, तो तुम्हारे हाथ पाँव फूल जायेंगे। दादा को तार देने के सिवा तुम्हें और कुछ न सूझेगा, लेकिन तुम्हारी जगह दादा हों, तो किसी को तार न दें, न घबराएँ, न बदहवास हों। पहले खुद मरज़ पहचान कर इलाज करेंगे, उसमें सफल न हुए, तो किसी डॉक्टर को बुलायेंगे। बीमारी तो ख़ैर बड़ी चीज़ है। हम तुम तो इतना भी नहीं जानते कि महीने भर का खर्च महीना भर कैसे चले। जो कुछ दादा भेजते हैं, उसे हम बीस बाईस तक खर्च कर डालते हैं, और फिर पैसे पैसे को मुहताज हो जाते हैं। नाश्ता बन्द हो जाता है, धोबी और नाई से मुँह चुराने लगते हैं, लेकिन जितना हम और तुम आज खर्च कर

रहे है, उसके आधे में दादा ने अपनी उम्र का बड़ा भाग इज्ज़त और नेकनामी के साथ निभाया है और एक कुटुम्ब का पालन किया है जिसमें सब मिलाकर नो आदमी थे। अपने हेडमास्टर साहब ही को देखो। एम० ए० हैं कि नहीं, और यहाँ के एम० ए० नहीं, ऑक्सफोर्ड के। एक हजार रुपये पाते हैं, लेकिन उनके घर का इंतजाम कौन करता है? उनकी वृद्धी माँ। हेडमास्टर साहब की डिग्री यहाँ बेकार हो गई। पहले खुद घर का इन्तज़ाम करते थे। ख़र्च पूरा न पड़ता था। करज़दार रहते थे। जब से उनकी माताजी ने प्रबन्ध अपने हाथ में ले लिया है, जैसे घर में लक्ष्मी आ गई हैं। तो भाई जान, यह गरूर दिल से निकाल डालो कि तुम मेरे समीप आ गए हो और अब स्वतन्त्र हो। मेरे देखते तुम बेराह न चलने पाओगे। अगर तुम यों न मानोगे, तो मैं (थप्पड़ दिखा कर) इसका प्रयोग भी कर सकता हूँ। मैं जानता हूँ, तुम्हें मेरी बातें ज़हर लग रही हैं

मैं उनकी इस नई युक्ति से नत मस्तक हो गया। मुझे आज सच-मुच अपनी लघुता का अनुभव हुआ और भाई साहब के प्रति मेरे मन में श्रद्धा उत्पन्न हुई। मैंने सजल आँखों से कहा—हरगिज़ नहीं। आप जो कुछ फ़रमा रहे हैं, वह बिलकुल सच है और आपको उसके कहने का अधिकार है।

भाई साहब ने मुझे गले लगा लिया और बोले—मैं कनकौए उड़ाने को मना नहीं करता। मेरा जी भी ललचता है, लेकिन करूँ क्या, खुद बेराह चलूँ, तो तुम्हारी रक्षा कैसे करूँ। यह कर्तव्य भी तो मेरे सिर है।

सयोग से उसी वक्त एक कटा हुआ कनकौआ हमारे ऊपर से गुज़रा। उसकी डोर लटक रही थी। लड़कों का एक गोल पीछे पीछे दौड़ा चला आता था। भाई साहब लम्बे हैं ही। उछल कर उसकी डोर पकड़ ली और बेतहाशा होस्टल की तरफ दौड़े। मैं पीछे पीछे दौड़ रहा था।

# घरजमाई

हरिधन जेठ की दुपहरी में ऊख में पानी देकर आया और बाहर बैठा रहा। घर में से धुआँ उठता नज़र आता था। छन छन की आवाज़ भी आ रही थी। उसके दोनों साले उसके बाद आए और घर में चले गए। दोनों सालों के लड़के भी आए और उसी तरह अन्दर दाखिल हो गए, पर हरिधन अन्दर न जा सका। इधर एक महीने से उसके साथ यहाँ जो बर्ताव हो रहा था और विशेषकर कल उसे जैसी फटकार सुननी पड़ी थी, वह उसके पाँव में बेड़ियाँ सी डाले हुए था। कल उसकी सास ही ने तो कहा था, मेरा जी तुमसे भर गया, मैं तुम्हारी जिन्दगी भर का ठीका लिए बैठी हूँ क्या—और सबसे बढ़कर अपनी स्त्री की निठुरता ने उसके हृदय के टुकड़े कर दिए थे। वह बैठी यह फटकार सुनती रही, पर एक बार भी तो उसके मुँह से न निकला, अम्माँ, तुम क्यों इनका अपमान कर रही हो? बैठी गट-गट सुनती रही। शायद मेरी दुर्गति पर खुश हो रही थी। इस घर में वह कैसे जाय? क्या फिर वही गालियाँ खाने, वही फटकार सुनने के लिए?

और आज इस घर में जीवन के दस साल गुज़र जाने पर-यह हाल हो रहा है ! मैं किसी से कम काम करता हूँ ? दोनों साले मीठी नींद सोते रहते हैं और मैं बैलों को सानी-पानी देता हूँ, छाँटी काटता हूँ। वहाँ सब लोग पल-पल पर चिलम पीते हैं, मैं आँखें बन्द किए अपने काम में लगा रहता हूँ। संध्या समय घरवाले गाने बजाने चले जाते हैं, मैं घड़ी रात तक गाएँ-भैंसे दुहता रहता हूँ। उसका यह पुरस्कार मिल रहा है कि कोई खाने को भी नहीं पूछता। उल्टे और गालियाँ मिलती हैं।

उसकी स्त्री घर में से डोल लेकर निकली और बोली—ज़रा इसे कुएँ से खींच लो। एक बूँद पानी नहीं है।

हरिधन ने डोल लिया और कुएँ से पानी भर लाया। उसे जोर की भूख लगी हुई थी। समझा अब खाने को बुलाने आवेगी, मगर स्त्री डोल लेकर अन्दर गई तो वहीं की हो रही। हरिधन थका-माँदा, क्षुधा से व्याकुल पड़ा-पड़ा सो गया।

सहसा उसकी स्त्री गुमानी ने आकर उसे जगाया।

हरिधन ने पड़े-पड़े कहा—क्या है क्या? क्या पड़ा भी न रहने देगी या और पानी चाहिए।

गुमानी कटु स्वर में बोली—गुर्राते क्या हो, खाने को तो बुलाने आई हूँ।

हरिधन ने देखा उसके दोनों साले और बड़े साले के दोनों लड़के भोजन किए चले आ रहे थे। उसकी देह में आग लग गई। मेरी अब यह नौबत पहुँच गई कि इन लोगों के साथ बैठकर खा भी नहीं सकता। ये लोग मालिक हैं। मैं इनकी जूठी थाली चाटनेवाला हूँ। मैं इनका कुत्ता हूँ जिसे खाने के बाद एक टुकड़ा रोटी डाल दी जाती है। यही घर है जहाँ आज के दस साल पहले उसका कितना आदर-सत्कार होता था। साले गुलाम बने रहते थे। सास मुँह जोहती रहती

थी। स्त्री पूजा करती थी। तब उसके पास रुपए थे, जायदाद थी। अब वह दरिद्र है, उसकी सारी जायदाद का इन्हीं लोगों ने कूड़ा कर दिया। अब उसे रोटियों के भी लाले हैं। उसके जी में एक ज्वाला-सी उठी कि इसी वक्त अन्दर जाकर सास को और सालों को भिगो भिगोकर लगाए, पर ज़ब्त करके रह गया। पड़े-पड़े बोला—मुझे भूख नहीं है। आज न खाऊँगा।

गुमानी ने कहा—न खाओगे मेरी बला से, हाँ नहीं तो! खाओगे तुम्हारे ही पेट में जायगा, कुछ मेरे पेट में थोड़े ही चला जायगा।

हरिधन का क्रोध आँसू बन गया। यह मेरी स्त्री है, जिसके लिए मैंने अपना सर्वस्व मिट्टी में मिला दिया। मुझे उल्लू बनाकर यह सब अब निकाल देना चाहते हैं। वह अब कहाँ जाय! क्या करे!

उसकी सास आकर बोली—चलकर खा क्यों नहीं लेते जी, रूठते किस पर हो? यहाँ तुम्हारे नख़रे सहने का किसी में बूता नहीं है। जो देते हो वह मत देना और क्या करोगे। तुमने बेटी ब्याही है, कुछ तुम्हारी ज़िन्दगी का ठीका नहीं लिया है।

हरिधन ने मर्माहत होकर कहा—हाँ अम्माँ, मेरी भूल थी कि म यही समझ रहा था। अब मेरे पास क्या है कि तुम मेरी ज़िन्दगी का ठीका लोगी। जब मेरे पास भी धन था तब सब कुछ आता था। अब दरिद्र हूँ, तुम क्यों बात पूछोगी।

बूढ़ी सास भी मुँह फुलाकर भीतर चली गई।

( २ )

बच्चों के लिए बाप एक फालतू-सी चीज़—एक विलास की वस्तु—है, जैसे घोड़े के लिए चने या बाबुओं के लिए मोहनभोग। माँ रोटी-दाल है। मोहनभोग उम्र भर न मिले तो किसका नुक़सान है, मगर एक दिन रोटी दाल के दर्शन न हों, तो फिर देखिए, क्या हाल होता है। पिता के दर्शन कभी कभी शाम-सबेरे हो जाते हैं, वह बच्चे को

उछालता है, दुलारता है, कभी गोद मे लेकर या उँगली पकड़ाकर सैर कराने ले जाता है और बस, यही उसके कर्तव्य की इति है। वह परदेस चला जाय, बच्चे को परवा नही होती, लेकिन माँ तो बच्चे का सर्वस्व है। बालक एक मिनिट के लिए भी उसका वियोग नहीं सह सकता। पिता कोई हो उसे परवा नहीं, केवल एक उछालने कुदाने वाला आदमी होना चाहिए, लेकिन माता तो अपनी ही होनी चाहिए, सोलहो आने अपनी, वही रूप, वही रंग, वही प्यार, वही सब कुछ। वह अगर नहीं है तो बालक के जीवन का स्रोत मानो सूख जाता है, फिर वह शिव का नादी है, जिस पर फूल या जल चढ़ाना लाज़िमी नहीं, अख़्तियारी है। हरिधन की माता का आज दस साल हुए देहांत हो गया था। उस वक्त उसका विवाह हो चुका था। वह सोलह साल का कुमार था, पर माँ के मरते ही उसे मालूम हुआ मैं कितना निस्स-हाय हूँ! जैसे उस घर पर उसका कोई अधिकार ही न रहा हो। बहनो के विवाह हो चुके थे। भाई कोई दूसरा न था। बेचारा अकेले घर मे जाते भी डरता था। माँ के लिए रोता था, पर माँ की परछाईं से डरता था। जिस कोठरी मे उसने देह त्याग किया था, उधर वह आँखें तक न उठाता। घर मे एक बुआ थी, वह हरिधन को बहुत दुलार करती। हरिधन को अब दूध ज्यादा मिलता, काम भी कम करना पड़ता। बुआ बार-बार पूछती—बेटा, कुछ खाओगे। बाप भी अब उसे ज्यादा प्यार करता, उसके लिए अलग एक गाय मँगवा दी, कभी-कभी उसे कुछ पैसे दे देता कि जैसे चाहे ख़र्च करे, पर इन मरहमो से वह घाव न पूरा होता था, जिसने उसकी आत्मा को आहत कर दिया था। यह दुलार और प्यार उसे बार-बार माँ की याद दिलाता। माँ की घुड़कियों में जो मज़ा था वह क्या इस दुलार मे था? माँ से माँगकर, लड़कर, ठुनककर, रूठकर लेने मे जो आनन्द था वह क्या इस भिक्षा-दान मे था? पहले वह स्वस्थ था, माँग-माँगकर खाता था, लड़-

लड़कर खाता था, अब वह बीमार था, अच्छे-से-अच्छे पदार्थ उसे दिए जाते थे, पर भूख न थी।

साल भर तक वह इस दशा में रहा। फिर दुनिया बदल गई। एक नई स्त्री, जिसे लोग उसकी माता कहते थे, उसके घर में आई और देखते-देखते एक काली घटा की तरह उसके संकुचित भूमंडल पर छा गई—सारी हरियाली, सारे प्रकाश पर अन्धकार का परदा पड़ गया। हरिधन ने इस नकली माँ से बात तक न की, कभी उसके पास गया तक नहीं। एक दिन घर से निकला और ससुराल चला आया।

बाप ने बार बार बुलाया, पर उनके जीते जी वह फिर उस घर में न गया। जिस दिन उसके पिता के देहांत की सूचना मिली उसे एक प्रकार का ईर्षामय हर्ष हुआ। उसकी आँखों में आँसू की एक बूँद भी न आई।

इस नए संसार में आकर हरिधन को एक बार फिर मातृ-स्नेह का आनन्द मिला। उसकी सास ने ऋषि-वरदान की भाँति उसके शून्य जीवन को विभूतियों से परिपूर्ण कर दिया। मरुभूमि में हरियाली उत्पन्न हो गई। सालियों की चुहल में, सास के स्नेह में, सालों के वाक् विलास में और स्त्री के प्रेम में उसके जीवन की सारी आकांक्षाएँ पूरी हो गईं। सास कहती—बेटा, तुम इस घर को अपना ही समझो, तुम्हीं मेरी आँखों के तारे हो। वह उससे अपने लड़कों की, बहुओं की शिकायत करती। वह दिल में समझता था सासजी मुझे अपने बेटों से भी ज्यादा चाहती हैं। बाप के मरते ही वह घर गया और अपने हिस्से की जायदाद को कूड़े करके, रुपयों की थैली लिए हुए फिर आ गया। अब उसका दूना आदर-सत्कार होने लगा। उसने अपनी सारी सम्पत्ति सास के चरणों पर अर्पण करके अपने जीवन को सार्थक कर दिया। अब तक उसे कभी-कभी घर की याद आ जाती थी। अब भूलकर भी उसकी याद न आती, मानो वह उसके जीवन का कोई भीषण [illegible]

सास ने गंभीर भाव से कहा—बड़ी भारी खोराक है।

गुमानी माता के सिर से जूँ निकल रही थी। सुलगते हुए हृदय से बोली—निकम्मे आदमी को खाने के सिवा और काम ही क्या रहता है!

बड़े—खाने की कोई बात नहीं है। जिसकी जितनी भूख हो उतना खाय, लेकिन कुछ पैदा भी तो करना चाहिए। यह नहीं समझते कि पहुनई में किसी के दिन कटे हैं।

छोटे—मैं तो एक दिन कह दूँगा अब अपनी राह लीजिए, आपका करजा नहीं खाया है।

गुमानी घरवालों की ऐसी ऐसी बातें सुनकर अपने पति से द्वेष करने लगी थी। अगर वह बाहर से चार पैसे लाता, तो इस घर में उसका कितना मान-सम्मान होता। वह भी रानी बनकर रहती। न जाने क्यों कहीं बाहर जाकर कमाते उनकी नानी मरती है। गुमानी की मनोवृत्तियाँ अभी तक बिलकुल बालपन की-सी थीं। उसका अपना कोई घर न था। उसी घर का हित-अहित उसके लिए भी प्रधान था। वह भी उन्हीं शब्दों में विचार करती, इस समस्या को उन्हीं आँखों से देखती जैसे उसके घरवाले देखते थे। सच तो, दो हजार रुपए में क्या किसी को मोल ले लेंगे। दस साल में दो हजार होते ही क्या हैं? दो सौ ही तो साल भर के हुए। क्या दो आदमी साल-भर में दो सौ भी न खायेंगे। फिर कपड़े-लत्ते, दूध घी सभी कुछ तो है। दस साल हो गए, एक पीतल का छल्ला नहीं बना। घर से निकलते तो जैसे इनके प्राण निकलते हैं। जानते हैं जैसे पहले पूजा होती थी वैसे ही जनम भर होती रहेगी। यह नहीं सोचते कि पहले और बात थी अब और बात है। बहू ही पहले ससुराल जाती है तो उसका कितना महातम होता है। उसके डोली से उतरते ही बाजे बजते हैं, गाँव-महल्ले की औरतें उसका मुँह देखने आती हैं और रुपए देती हैं। महीनों उसे घर भर से अच्छा

खाने को मिलता है, अच्छा पहनने को, कोई काम नहीं लिया जाता, लेकिन छ महीनों के बाद कोई उसकी बात भी नहीं पूछता, वह घर भर की लौंडी हो जाती है। उनके घर में मेरी भी तो वही गति होती। फिर काहे का रोना। जो यह कहो कि मैं तो काम करता हूँ तो तुम्हारी भूल है। मजूर की और बात है। उसे आदमी डाँटता भी है, मारता भी है, जब चाहता है रखता है, जब चाहता है निकाल देता है, कसकर काम लेता है। यह नहीं कि जब जी में आया कुछ काम किया, जब जी में आया पड़कर सो रहे।

( ४ )

हरिधन अभी पड़ा अंदर ही-अंदर सुलग रहा था कि दोनों साले बाहर आए और बड़े साहब बोले—भैया, उठो तीसरा पहर ढल गया, कब तक सोते रहोगे? सारा खेत पड़ा हुआ है।

हरिधन चट उठ बैठा और तीव्र स्वर में बोला—क्या तुम लोगों ने मुझे उल्लू समझ लिया है?

दोनों साले हक्का-बक्का हो गए। जिस आदमी ने कभी ज़बान नहीं खोली, हमेशा गुलामों की तरह हाथ बाँधे हाज़िर रहा, वह आज एकाएक इतना आत्माभिमानी हो जाय, यह उनको चौंका देने के लिए काफ़ी था। कुछ जवाब न सूझा।

हरिधन ने देखा इन दोनों के कदम उखड़ गए हैं, तो एक धक्का और देने की प्रबल इच्छा को न रोक सका। उसी ढंग से बोला—मेरे भी आँखें है। अन्धा नहीं हूँ, न बहरा ही हूँ। छाती फाड़कर काम करूँ और उस पर भी कुत्ता समझा जाऊँ, ऐसे गधे कहीं और होंगे।

अब बड़े साले भी गर्म पड़े—तुम्हें किसी ने यहाँ बाँध तो नहीं रक्खा है।

अबकी हरिधन लाजवाब हुआ। कोई बात न सूझी।

बड़े ने फिर उसी ढंग से कहा—अगर तुम यह चाहो कि

पाहुने बने रहो और तुम्हारा ऐसा ही आदर-सत्कार होता रहे, तो यह हमारे बस की बात नहीं है।

हरिधन ने आँखें निकालकर कहा—क्या मैं तुम लोगों से कम काम करता हूँ?

बड़े—यह कौन कहता है।

हरिधन—तो तुम्हारे घर की यही नीति है कि जो सबसे ज्यादा काम करे वही भूखा मारा जाय?

बड़े—तुम खुद खाने नहीं गए। क्या कोई तुम्हारे मुँह में कौर डाल देता?

हरिधन ने ओंठ चबाकर कहा—मैं खुद खाने नहीं गया! कहते तुम्हें लाज नहीं आती?

'नहीं आई थी बहन तुम्हें बुलाने?'

हरिधन की आँखों में खून उतर आया, दाँत पीसकर रह गया।

छोटे साले ने कहा—अम्माँ भी तो आई थीं। तुमने कह दिया मुझे भूख नहीं है तो क्या करतीं।

सास भीतर से लपकी चली आ रही थी। यह बात सुनकर बोली—कितना कहकर हार गई, कोई उठे न तो मैं क्या करूँ!

हरिधन ने विष, खून और आग से भरे हुए स्वर में कहा—मैं तुम्हारे लड़कों का जूठा खाने के लिए हूँ? मैं कुत्ता हूँ कि तुम लोग खाकर मेरे सामने रूखी रोटी का एक टुकड़ा फेंक दो?

बुढ़िया ने ऐंठकर कहा—तो क्या तुम लड़कों की बराबरी करोगे?

हरिधन परास्त हो गया। बुढ़िया ने एक ही वाक्यप्रहार में उसका काम तमाम कर दिया। उसकी तनी हुई भौंहें ढीली पड़ गईं, आँखों की आग बुझ गई, फड़कते हुए नथने शांत हो गए। किसी आहत मनुष्य की भाँति वह [illegible]। 'क्या तुम मेरे लड़कों की बराबरी करोगे?', यह [illegible] की तरह उसके हृदय में

चुभता चला जाता था—न हृदय का अन्त था, न उस भाले का !

( ४ )

सारे घर ने खाया, पर हरिधन न उठा। सास ने मनाया, सालियों ने मनाया, ससुर ने मनाया, दोनों साले मनाकर हार गए। हरिधन न उठा। वहीं द्वार पर एक टाट पड़ा था, उसे उठाकर सबसे अलग कुएँ पर ले गया और जगत पर बिछाकर पड़ रहा।

रात भींग चुकी थी। अनन्त आकाश में उज्ज्वल तारे बालकों की भाँति क्रीड़ा कर रहे थे। कोई नाचता था, कोई उछलता था, कोई हँसता था, कोई आँखें मीचकर फिर खोल देता था। रह-रहकर कोई साहसी बालक सपाटा भरकर एक पल में उस विस्तृत क्षेत्र को पार कर लेता था और न जाने कहाँ छिप जाता था। हरिधन को अपना बचपन याद आया, जब वह भी इसी तरह क्रीड़ा करता था। उसकी बाल-स्मृतियाँ उन्हीं चमकील तारों की भाँति प्रज्वलित हो गईं। वह अपना छोटा-सा घर, वह आम का बाग जहाँ वह केरियाँ चुना करता था, वह मैदान जहाँ वह कबड्डी खेला करता था, सब उसे याद आने लगे। फिर अपनी स्नेहमयी माता की सदय मूर्ति उसके सामने खड़ी हो गई। उन आँखों मे कितनी करुणा थी, कितनी दया थी। उसे ऐसा जान पड़ा मानो माता आँखों में आँसू भरे, उसे छाती से लगा लेने के लिए हाथ फैलाए उसकी ओर चली आ रही है। वह इस मधुर भावना में अपने को भूल गया। ऐसा जान पड़ा मानो माता ने उसे छाती से लगा लिया है और उसके सिर पर हाथ फेर रही है। वह रोने लगा, फूट-फूटकर रोने लगा। उसी आत्म-सम्मोहित दशा में उसके मुँह से यह शब्द निकले—अम्माँ, तुमने मुझे इतना भुला दिया। देखो तुम्हारे प्यारे लाला की क्या दशा हो रही है! कोई उसे पानी को भी नहीं पूछता। क्या जहाँ तुम हो वहाँ मेरे लिए जगह नहीं है!

सहसा गुमानी ने आकर पुकारा—क्या सो गए तुम, नौज किसी

को ऐसी राक्षसी नींद आए। चलकर खा क्यों नहीं लेते? कब तक कोई तुम्हारे लिए बैठा रहे।

हरिधन उस कल्पना-जगत् से क्रूर प्रत्यक्ष में आ गया। वही कुएँ की जगत थी, वही फटा हुआ टाट और गुमानी सामने खड़ी कह रही थी—कब तक कोई तुम्हारे लिए बैठा रहे।

हरिधन उठ बैठा और मानो तलवार म्यान से निकाल कर बोला—भला, तुम्हें मेरी सुध तो आई। मैंने तो कह दिया था मुझे भूख नहीं है।

गुमानी—तो के दिन न खाओगे?

'अब इस घर का पानी भी न पिऊँगा, तुझे मेरे साथ चलना है या नहीं?'

इन दृढ़ संकल्प से भरे हुए शब्दों को सुनकर गुमानी सहम उठी। बोली—कहाँ जा रहे हो?

हरिधन ने मानो नशे में कहा—तुझे इससे क्या मतलब। मेरे साथ चलोगी या नहीं? फिर पीछे से न कहना, मुझसे कहा नहीं।

गुमानी आपत्ति के भाव से बोली—तुम बताते क्यों नहीं कहाँ जा रहे हो?

'तू मेरे साथ चलेगी या नहीं?'

'जब तक तुम बता न दोगे मैं न जाऊँगी।'

'तो मालूम हो गया तुम नहीं जाना चाहती। मुझे इतना ही पूछना था, नहीं अब तक मैं आधी दूर निकल गया होता।'

यह कहकर वह उठा और अपने घर की ओर चला। गुमानी पुकारती रही—'सुन लो, सुन लो', पर उसने पीछे फिरकर भी न देखा।

( ६ )

तीस मील की मंज़िल हरिधन ने पाँच घण्टों में तय की। जब वह अपने गाँव की अमराइयों के सामने पहुँचा, तो उसकी मातृभावना ऊषा की सुनहरी गोद में खेल रही थी। उन वृक्षों को देखकर उसका

विह्वल हृदय नाचने लगा। मन्दिर का वह सुनहरा कलश देखकर वह इस तरह दौड़ा मानो एक छलाँग में उसके ऊपर जा पहुँचेगा। वह वेग से दौड़ा जा रहा था मानो उसकी माता गोद फैलाए उसे बुला रही हो। जब वह आमों के बाग में पहुँचा, जहाँ डालियों पर बैठकर वह हाथी की सवारी का आनन्द पाता था, जहाँ की कच्ची बेरों और लिसोड़ों में एक स्वर्गीय स्वाद था, तो वह बैठ गया और भूमि पर सिर झुकाकर रोने लगा, मानो अपनी माता को अपनी विपत्ति-कथा सुना रहा हो। वहाँ की वायु में, वहाँ के प्रकाश मे मानो उसकी विराट् रूपिणी माता व्याप्त हो रही थी, वहाँ की अगुल-अगुल भूमि माता के पद-चिह्नो से पवित्र थी, माता के स्नेह मे डूबे हुए शब्द अभी तक मानो आकाश मे गूँज रहे थे। इस वायु और इस आकाश मे न जाने कौन सी सजीवनी थी जिसने उसके शोकार्त हृदय को फिर बालोत्साह से भर दिया। वह एक पेड़ पर चढ़ गया और अधरसे आम तोड़-तोड़-कर खाने लगा। सास के वह कठोर शब्द, स्त्री का वह निष्ठुर आघात, वह सारा अपमान उसे भूल गया, उसके पाँव फूल गये थे, तलवों में जलन हो रही थी, पर इस आनन्द मे उसे किसी बात का ध्यान न था।

सहसा रखवाले ने पुकारा—वह कौन ऊपर चढ़ा हुआ है रे? उतर अभी नहीं तो ऐसा पत्थर खींचकर मारूँगा कि वहीं ठंडे हो जाओगे।

उसने कई गालियाँ भी दीं। इस फटकार और इन गालियों में इस समय हरिधन को अलौकिक आनन्द मिल रहा था। वह डालियों मे छिप गया, कई आम काट-काटकर नीचे गिराए, और ज़ोर से ठट्ठा मारकर हँसा। ऐसी उल्लास मे भरी हुई हँसी उसने बहुत दिन से न हँसी थी।

रखवाले को वह हँसी परिचित मालूम हुई, मगर हरिधन यहाँ

कहाँ? वह तो ससुराल की रोटियाँ तोड़ रहा है। कैसा हँसोड़ था, कितना चिबिल्ला। न जाने बेचारे का क्या हाल हुआ। पेड़ की डाल से तालाब में कूद पड़ता था। अब गाँव में ऐसा कौन है।

डाँटकर बोला—वहाँ से बैठे-बैठे हँसोगे, तो आकर सारी हँसी निकाल दूँगा, नहीं सीधे से उतर आओ।

वह गालियाँ देने जा रहा था, कि एक गुठली आकर उसके सिर पर लगी। सिर सहलाता हुआ बोला—यह कौन सैतान है, नहीं मानता, ठहर तो मैं आकर तेरी खबर लेता हूँ।

उसने अपनी लकड़ी नीचे रख दी और बन्दरों की तरह चट पट ऊपर चढ़ गया। देखा तो हरिधन बैठा मुसकिरा रहा है। चकित होकर बोला—अरे हरिधन! तुम यहाँ कब आए! इस पेड़ पर कब से बैठे हो?

दोनों बचपन के सखा वहीं गले मिले।

'यहाँ कब आए? चलो घर चलो। भले आदमी, क्या वहाँ आम भी मयस्सर न होते थे?'

हरिधन ने मुस्किराकर कहा—मँगरू, इन आमों में जो स्वाद है, वह और कहीं के आमों में नहीं है। गाँव का क्या रंग-ढंग है?

मँगरू—सब चैनचान है भैया। तुमने तो जैसे नाता ही तोड़ लिया। इस तरह कोई अपना गाँव घर छोड़ देता है। जब से तुम्हारे दादा मरे सारी गिरस्ती चौपट हो गई। दो छोटे-छोटे लड़के हैं। उनके किए क्या होता है।

हरिधन—मुझे अब उस गिरस्ती से क्या वास्ता है भाई। मैं तो अपना ले दे चुका। मजूरी तो मिलेगी न? तुम्हारी गैया मैं ही चरा दिया करूँगा, मुझे खाने को दे देना।

मँगरू ने अविश्वास के भाव से कहा—अरे भैया, कैसी बातें करते हो, तुम्हारे लिए जान तक हाजिर है। क्या ससुराल में अब न रहोगे?

तो कोई चिंता नहीं। पहले तो तुम्हारा घर ही है।" उसे सँभालो। छोटे-छोटे बच्चे हैं, उनको पालो। तुम नई अम्माँ से नाहक डरते थे। बडी सीधी है बेचारी, बस, अपनी माँ ही समझो। तुम्हें पाकर तो निहाल हो जायगी। अच्छा घरवाली को भी तो लाओगे

हरिधन—उसका अब मुँह न देखूँगा। मेरे लिए मर गई।

मँगरू—तो दूसरी सगाई हो जायगी। अब की ऐसी मेहरिया ला दूँगा कि उसके पैर धो-धो पियोगे, लेकिन कहीं पहली भी आ गई तो?

हरिधन—वह न आएगी।

( ७ )

हरिधन अपने घर पहुँचा तो दोनों भाई 'भैया आए! भैया आए'' कहकर भीतर दौड़े और माँ को खबर दी।

उस घर में कदम रखते ही हरिधन को ऐसी शांत महिमा का अनुभव हुआ मानो वह अपनी माँ की गोद में बैठा हुआ है। इतने दिनों ठोकरें खाने से उसका हृदय कोमल हो गया था। जहाँ पहले अभिमान था, आग्रह था, हेकड़ी थी, वहाँ अब निराशा थी, पराजय था और याचना थी। बीमारी का जोर कम हो चला था, अब उसपर मामूली दवा भी असर कर सकती थी, क़िले की दीवारें छिद चुकी थीं, अब उसमें घुस जाना असाध्य न था। वही घर जिससे वह एक दिन विरक्त हो गया था, अब गोद फैलाए उसे आश्रय देने को तैयार था। हरिधन का निरावलंब मन यह आश्रय पाकर मानों तृप्त हो गया।

शाम को विमाता ने कहा—बेटा, तुम घर आ गए, हमारे धन भाग। अब इन बच्चों को पालो, माँ का नाता न सही, बाप का नाता तो है ही। मुझे एक रोटी दे देना, खाकर एक कोने में पड़ी रहूँगी। तुम्हारी अम्माँ से मेरा बहन का नाता है। उस नाते से भी तो तुम मेरे लड़के होते हो?

हरिधन की मातृविह्वल आँखों को विमाता के रूप में अपनी माता

के दर्शन हुए। घर के एक-एक कोने में मातृ-स्मृतियों की छटा चाँदनी की भाँति छिटकी हुई थी, विमाता का प्रांट मुखमंडल भी उसी छटा से रंजित था।

दूसरे दिन हरिधन फिर कन्धे पर हल रखकर खेत को चला। उसके मुख पर उल्लास था और आँखों में गर्व। वह अब किसी का आश्रित नहीं, आश्रयदाता था, किसी के द्वार का भिक्षुक नहीं, घर का रक्षक था।

एक दिन उसने सुना गुमानी ने दूसरा घर कर लिया। माँ से बोला—तुमने सुना काकी! गुमानी ने घर कर लिया।

काकी ने कहा—घर क्या कर लेगी, ठट्टा है। बिरादरी में ऐसा अँधेर? पचायत नहीं, अदालत तो है।

हरिधन ने कहा—नहीं काकी, बहुत अच्छा हुआ। ला महाबीरजी को लड्डू चढ़ा आऊँ। मैं तो डर रहा था कहीं मेरे गले न आ पड़े। भगवान् ने मेरी सुन ली। म वहाँ से यही ठानकर चला था, अब उसका मुँह न देखूँगा।

# पूस की रात

हल्कू ने आकर स्त्री से कहा—सहना आया है, लाओ जो रुपए रक्खे हैं उसे दे दूँ, किसी तरह गला तो छूटे।

मुन्नी झाड़ लगा रही थी। पीछे फिर कर बोली—तीन ही तो रुपए हैं, दे दोगे तो कम्बल कहाँ से आवेगा? माघ पूस की रात हार में कैसे कटेगी। उससे कह दो फसल पर रुपए दे देंगे। अभी नहीं है।

हल्कू एक क्षण अनिश्चित दशा में खड़ा रहा। पूस सिर पर आ गया, बिना कम्बल के हार में रात को वह किसी तरह नहीं सो सकता। मगर सहना मानेगा नहीं, घुड़कियाँ जमावेगा, गालियाँ देगा, बला से जाड़ों मरेंगे, बला तो सिर से टल जायगी। यह सोचता हुआ वह अपना भारीभरकम डील लिए हुए (जो उसके नाम को झूठ सिद्ध करता था) स्त्री के समीप गया और खुशामद करके बोला—ला दे दे, गला तो छूटे। कम्मल के लिए कोई दूसरा उपाय सोचूँगा।

मुन्नी उसके पास से दूर हट गई और आँखें तरेरती हुई बोली—कर चुके दूसरा उपाय! जरा सुनूँ कौन उपाय करोगे? कोई खैरात

दे देगा कम्मल। न जाने कितनी बाकी है जो किसी तरह चुकने ही नहीं आती। मैं कहती हूँ, तुम क्यों नहीं खेती छोड़ देते? मर-मर काम करो, उपज हो तो बाकी दे दो, चलो छुट्टी हुई। बाकी चुकाने के लिए ही तो हमारा जनम हुआ है। पेट के लिए मजूरी करो। ऐसी खेती से बाज आए। मैं रुपए न दूँगी—न दूँगी।

हल्कू उदास होकर बोला—तो क्या गाली खाऊँ?

मुन्नी ने तड़प कर कहा—गाली क्यों देगा, क्या उसका राज है?

मगर यह कहने के साथ ही उसकी तनी हुई भौंहें ढीली पड़ गईं। हल्कू के उस वाक्य में जो कठोर सत्य था, वह मानो एक भीषण जन्तु की भाँति उसे घूर रहा था।

उसने जाकर आले पर से रुपए निकाले और लाकर हल्कू के हाथ पर रख दिए। फिर बोली—तुम छोड़ दो अब की से खेती। मजूरी में सुख से एक रोटी खाने को तो मिलेगी। किसी की धौंस तो न रहेगी। अच्छी खेती है! मजूरी करके लाओ, वह भी उसी में झोंक दो, उस पर से धौंस।

हल्कू ने रुपए लिए और इस तरह बाहर चला मानो अपना हृदय निकालकर देने जा रहा हो। उसने मजूरी से एक-एक पैसा काट-कपट कर तीन रुपए कम्मल के लिए जमा किए थे। वह आज निकले जा रहे थे। एक एक पग के साथ उसका मस्तक अपनी दीनता के भार से दबा जा रहा था।

( २ )

पूस की अँधेरी रात! आकाश पर तारे भी ठिठुरते हुए मालूम होते थे। हल्कू अपने खेत के किनारे ऊख के पत्तों की एक छतरी के नीचे बाँस के खटोले पर अपनी पुरानी गाढ़े की चादर ओढ़े पड़ा काँप रहा था। खाट के नीचे उसका संगी कुत्ता जबरा पेट में मुँह डाले सर्दी से कूँ-कूँ कर रहा था। दो में से एक को भी नींद न आती थी।

हल्कू ने घुटनियों को गर्दन में चिमटाते हुए कहा—क्यों जबरा जाड़ा लगता है? कहता तो था, घर में पुआल पर लेट रह, तो यहाँ क्या लेने आए थे। अब खाओ ठण्ड, मैं क्या करूँ। जानते थे, मैं यहाँ हलुवा पूरी खाने आ रहा हूँ, दौड़े-दौड़े आगे-आगे चले आए। अब रोओ नानी के नाम को।

जबरा ने पड़े-पड़े दुम हिलाई और अपनी कूँ-कूँ को दीर्घ बनाता हुआ एक बार जम्हाई लेकर चुप हो गया। उसकी श्वान बुद्धि ने शायद ताड़ लिया, स्वामी को मेरी कूँ-कूँ से नींद नहीं आ रही है।

हल्कू ने हाथ निकालकर जबरा की ठंडी पीठ सहलाते हुए कहा—कल से मत आना मेरे साथ, नहीं तो ठंडे हो जाओगे। यह राँड पछुआँ न जाने कहाँ से बरफ लिए आ रही है। उठूँ फिर एक चिलम भरूँ। किसी तरह रात तो कटे। आठ चिलम तो पी चुका। यह खेती का मजा है। और एक एक भागवान ऐसे पड़े हैं, जिनके पास जाड़ा जाय तो गर्मी से घबड़ाकर भागे। मोटे-मोटे गद्दे, लिहाफ, कम्मल। मजाल है जाड़े का गुजर हो जाय। तकदीर की खूबी है। मजूरी हम करें, मजा दूसरे लूटें!

हल्कू उठा और गड्ढे में से ज़रा सी आग निकालकर चिलम भरी। जबरा भी उठ बैठा।

हल्कू ने चिलम पीते हुए कहा—पिएगा चिलम। जाड़ा तो क्या जाता है, हाँ जरा मन बहल जाता है।

जबरा ने उसके मुँह की ओर प्रेम से छलकती हुई आँखों से देखा।

हल्कू—आज और जाड़ा खा ले। कल से मैं यहाँ पुआल बिछा दूँगा। उसी में घुसकर बैठना, तब जाड़ा न लगेगा।

जबरा ने अगले पंजे उसकी घुटनियों पर रख दिए और उसके मुह के पास अपना मुँह ले गया। हल्कू को उसकी गर्म साँस लगी।

चिलम पीकर हल्कू फिर लेटा और निश्चय करके लेटा कि चाहे कुछ

हो अब की सो जाऊँगा, पर एक ही क्षण मे उसके हृदय मे कपन होने लगा। कभी इस करवट लेटता, कभी उस करवट, पर जाड़ा किसी पिशाच की भाँति उसकी छाती को दबाए हुए था।

जब किसी तरह न रहा गया, तो उसने जबरा को धीरे से उठाया और उसके सिर को थपथपाकर उसे अपनी गोद में सुला लिया। कुत्ते की देह से जाने कैसी दुर्गंध आ रही थी, पर वह उसे अपनी गोद से चिमटाए हुए ऐसे सुख का अनुभव कर रहा था, जो इधर महीनो से उसे न मिला था। जबरा शायद समझ रहा था कि स्वर्ग यही है, और हल्कू की पवित्र आत्मा में तो उस कुत्ते के प्रति घृणा की गध तक न थी। अपने किसी अभिन्न मित्र या भाई को भी वह इतनी ही तत्परता से गले लगता। वह अपनी दीनता से आहत न था, जिसने आज उसे इस दशा को पहुँचा दिया था। नहीं, इस अनोखी मैत्री ने जैसे उसकी आत्मा के सब द्वार खोल दिए थे और उसका एक-एक अणु प्रकाश से चमक रहा था।

सहसा जबरा ने किसी जानवर की आहट पाई। इस विशेष आत्मीयता ने उसमें एक नई स्फूर्ति पैदा कर दी थी, जो हवा के ठडे झोकों को तुच्छ समझती थी। वह झपटकर उठा और छतरी के बाहर आकर भूँकने लगा। हल्कू ने उसे कई बार चुमकार कर बुलाया, पर वह उसके पास न आया। हार में चारों तरफ दौड़-दौड़कर भूँकता रहा। एक क्षण के लिए आ भी जाता, तो तुरत ही फिर दौड़ता। कर्तव्य उसके हृदय में अरमान की भाँति उछल रहा था।

( ३ )

एक घटा और गुज़र गया। रात ने शीत को हवा से धधकाना शुरू किया। हल्कू उठ बैठा और दोनो घुटनों को छाती से मिला कर सिर को उसमे छिपा लिया। फिर भी ठड कम न हुई। ऐसा जान पड़ता था, सारा रक्त जम गया है, धमनियों में रक्त की जगह हिम

बह रहा है। उसने झुककर आकाश की ओर देखा अभी कितनी रात बाक़ी है। सप्तर्षि अभी आकाश में आधे भी नहीं चढ़े। ऊपर आ जायँगे तब कहीं सवेरा होगा। अभी पहर-भर से ऊपर रात है।

हल्कू के खेत से कोई एक गोली के टप्पे पर आमों का एक बाग था। पतझड़ शुरू हो गई थी। बाग में पत्तियों का ढेर लगा हुआ था। हल्कू ने सोचा, चलकर पत्तियाँ बटोरूँ और उन्हें जलाकर खूब तापूँ। रात को कोई मुझे पत्तियाँ बटोरते देखे, तो समझे कोई भूत है। कौन जाने कोई जानवर ही छिपा बैठा हो, मगर अब तो बैठे नहीं रहा जाता।

उसने पास के अरहर के खेत में जाकर कई पौधे उखाड़ लिए और उनका एक झाड़ू बनाकर हाथ में सुलगता हुआ उपला लिए बगीचे की तरफ चला। जबरा ने उसे जाते देखा, तो पास आया और दुम हिलाने लगा।

हल्कू ने कहा—अब तो नहीं रहा जाता जबरू, चलो बगीचे में पत्तियाँ बटोर कर तापें। टाँठे हो जायँगे, तो फिर आकर सोएँगे। अभी तो रात बहुत है।

जबरा ने कूँ-कूँ करके सहमति प्रकट किया और आगे-आगे बगीचे की ओर चला।

बगीचे में घुप अँधेरा छाया हुआ था और उस अंधकार में निर्दय पवन पत्तियों को कुचलता हुआ चला जाता था। वृक्षों से ओस की बूँदें टप-टप नीचे टपक रही थीं।

एकाएक एक झोंका मेंहदी के फूलों की खुशबू लिए हुए आया। हल्कू ने कहा—कैसी अच्छी महक आई जबरू। तुम्हारी नाक में भी कुछ सुगन्ध आ रही है?

जबरा को कहीं ज़मीन पर एक हड्डी पड़ी मिल गई थी। उसे चिचोड़ रहा था।

हल्कू ने आग ज़मीन पर रख दी और पत्तियाँ बटोरने लगा। ज़रा
र में पत्तियों का एक ढेर लग गया। हाथ ठिठुरे जाते थे। नगे पाँव
ले जाते थे। और वह पत्तियों का पहाड़ खड़ा कर रहा था। इसी
अलाव में वह ठंड को जलाकर भस्म कर देगा।

थोड़ी देर में अलाव जल उठा। उसकी लौ ऊपरवाले वृक्ष की
त्तियों को छू-छूकर भागने लगी। उस अस्थिर प्रकाश में बगीचे के
विशाल वृक्ष ऐसे मालूम होते थे, मानो उस अथाह अन्धकार को अपने
सिरों पर सँभाले हुए हों। अन्धकार के उस अनन्त सागर में यह प्रकाश
क नौका के समान हिलता, मचलता हुआ जान पड़ता था।

हल्कू अलाव के सामने बैठा आग ताप रहा था। एक क्षण में उसने
ोहर उतार कर बगल में दबा ली, और दोनों पाँव फैला दिए, मानो
ठ को ललकार रहा हो, 'तेरे जी में जो आए सो कर।' ठंड की असीम
क्ति पर विजय पाकर वह विजय गर्व को हृदय में छिपा न सकता था।

उसने जबरा से कहा— क्यों जब्बर, अब तो ठंड नहीं लग रही है?

जब्बर ने कूँ-कूँ करके मानो कहा—अब क्या ठंड लगती ही रहेगी?

'पहले से यह उपाय न सूझा, नहीं इतनी ठंड क्यों खाते।'

जब्बर ने पूँछ हिलाई।

'अच्छा आओ इस अलाव को कूदकर पार करें, देखें कौन निकल
ाता है। अगर जल गए बचा, तो मैं दवा न करूँगा।'

जब्बर ने उस अग्निराशि की ओर कातर नेत्रों से देखा।

'मुन्नी से कल न कह देना, नहीं लड़ाई करेगी।'

यह कहता हुआ वह उछला और उस अलाव के ऊपर से साफ़
िकल गया। पैरों में ज़रा लपट लगी, पर वह कोई बात न थी।
बरा आग के गिर्द घूमकर उसके पास आ खड़ा हुआ।

हल्कू ने कहा—चलो चलो इसकी सही नहीं। ऊपर से कूदकर
ाओ।

वह फिर कूदा और अलाव के इस पार आ गया।

( ४ )

पत्तियाँ जल चुकी थीं। बगीचे मे फिर अँधेरा छाया था। राख के नीचे कुछ-कुछ आग बाकी थी, जो हवा का झोंका आ जाने पर जरा जाग उठती थी, पर एक क्षण मे फिर आँखें बन्द कर लेती थी।

हल्कू ने फिर चादर ओढ़ ली और गर्म राख के पास बैठा हुआ एक गीत गुनगुनाने लगा। उसके बदन मे गर्मी आ गई थी, पर ज्यों ज्यों शीत बढ़ती जाती थी, उसे आलस्य दबाए लेता था।

जबरा ज़ोर से भूँककर खेत की ओर भागा। हल्कू को ऐसा मालूम हुआ कि जानवरों का एक झुण्ड उसके खेत में आया है। शायद नील गायों का झुण्ड था। उनके कूदने और दौड़ने की आवाज़ें साफ कान में आ रही थीं। फिर ऐसा मालूम हुआ कि वह खेत में चर रही हैं। उनके चबाने की आवाज चर-चर सुनाई देने लगी।

उसने दिल मे कहा—नहीं, जबरा के होते कोई जानवर खेत मे नहीं आ सकता। नोच ही डाले। मुझे भ्रम हो रहा है। कहाँ! अब तो कुछ नहीं सुनाई देता। मुझे भी कैसा धोखा हुआ।

उसने ज़ोर से आवाज़ लगाई—जबरा, जबरा!

जबरा भूँकता रहा। उसके पास न आया।

फिर खेत के चरे जाने की आहट मिली। अब वह अपने को धोखा न दे सका। उसे अपनी जगह से हिलना ज़हर लग रहा था। कैसा ददाया हुआ बैठा था। इस जाडे पाले में खेत मे जाना, जानवरों के पीछे दौड़ना असूझ जान पड़ा। वह अपनी जगह से न हिला।

उसने ज़ोर से आवाज़ लगाई—लिहो-लिहो! लिहो!!

जबरा फिर भूँक उठा। जानवर खेत चर रहे थे। फसल तैयार है। कैसी अच्छी खेती थी, पर ये दुष्ट जानवर उसका सर्वनाश किए डालते हैं।

हल्कू पक्का इरादा करके उठा और दो-तीन क़दम चला, पर एकाएक हवा का ऐसा ठंडा, चुभनेवाला, बिच्छू के डंक का-सा झोंका लगा कि वह फिर बुझते हुए अलाव के पास आ बैठा और राख को कुरेदकर अपनी ठंडी देह को गर्माने लगा।

जबरा अपना गला फाड़े डालता था, नीलगाएँ खेत का सफाया किए डालती थीं और हल्कू गर्म राख के पास शांत बैठा हुआ था। अकर्मण्यता ने रस्सियों की भाँति उसे चारों तरफ़ से जकड़ रखा था।

उसी राख के पास गर्म ज़मीन पर वह चादर ओढ़कर सो गया।

सवेरे जब उसकी नींद खुली, तब चारों तरफ़ धूप फैल गई थी। और मुन्नी कह रही थी—क्या आज सोते ही रहोगे? तुम यहाँ आकर रम गए और उधर सारा खेत चौपट हो गया।

हल्कू ने उठकर कहा—क्या तू खेत से होकर आ रही है?

मुन्नी बोली—हाँ, सारे खेत का सत्यानाश हो गया। भला ऐसा भी कोई सोता है! तुम्हारे यहाँ मड़ैया डालने से क्या हुआ।

हल्कू ने बहाना किया—मैं मरते-मरते बचा, तुझे अपने खेत की पड़ी है। पेट में ऐसा दरद हुआ, ऐसा दरद हुआ कि मैं ही जानता हूँ।

दोनों फिर खेत के डाँड़ पर आए। देखा, सारा खेत रौंदा पड़ा हुआ है और जबरा मड़ैया के नीचे चित लेटा है, मानो प्राण ही न हों।

दोनों खेत की दशा देख रहे थे। मुन्नी के मुख पर उदासी छाई थी, पर हल्कू प्रसन्न था।

मुन्नी ने चिंतित होकर कहा—अब मजूरी करके मालगुजारी भरनी पड़ेगी।

हल्कू ने प्रसन्न मुख से कहा—रात की ठंड में यहाँ सोना तो न पड़ेगा।

---

# झाँकी

कई दिनों से घर में कलह मचा हुआ था। माँ अलग मुँह फुलाये बैठी थी, स्त्री अलग। घर की वायु में जैसे विष भरा हुआ था। रात को भोजन नहीं, दिन को मैंने स्टोव पर खिचड़ी डाली, पर खाया किसी ने नहीं। बच्चों को भी आज भूख न थी। छोटी लड़की कभी मेरे पास आकर खड़ी हो जाती, कभी माता के पास, कभी दादी के पास, पर कहीं उसके लिए प्यार की बातें न थीं। कोई उसे गोद में न उठाता था, मानो उसने भी कोई अपराध किया हो। लड़का शाम को स्कूल से आया। किसी ने उसे कुछ खाने को न दिया, न उससे बोला, न कुछ पूछा। दोनों बरामदे में मन मारे बैठे हुए थे और शायद सोच रहे थे—घर में आज क्यों लोगों के हृदय उनसे इतने फिर गए हैं। भाई-बहन दिन में कितनी ही बार लड़ते हैं, रोना-पीटना भी कई बार हो जाता है, पर ऐसा कभी नहीं होता कि घर में खाना न पके, या कोई किसी से बोले नहीं। यह कैसा झगड़ा है, कि चौबीस घंटे गुज़र जाने पर भी शान्त नहीं होता, यह शायद उनकी समझ में न

झगड़े की जड़ कुछ न थी। अम्माँ ने मेरी बहन के घर तीजा भेजने के लिए जिन सामानों की सूची लिखाई, वह पत्नीजी को घर की स्थिति देखते हुए अधिक मालूम हुई। अम्माँ खुद समझदार हैं। उन्होंने थोड़ी-बहुत काट छाँट कर दी थी, लेकिन पत्नीजी के विचार में और काट-छाँट होनी चाहिए थी। पाँच साड़ियों की जगह तीन रहें, तो क्या बुराई है। खिलौने इतने क्या होंगे, इतनी मिठाई की क्या ज़रूरत। उनका कहना था—जब रोज़गार में कुछ मिलता नहीं, दैनिक कार्यों में खींच-तान करनी पड़ती है, दूध घी के बजट में तकलीफ़ हो गई, तो फिर तीजे में क्यों इतनी उदारता की जाय? पहले घर में दिया जलाकर तब मसजिद में जलाते हैं। यह नहीं कि मसजिद में तो दिया जला दें और घर अँधेरा पड़ा रहे। इसी बात पर सास बहू में तकरार हो गई, फिर शाखें फूट निकलीं। बात कहाँ से कहाँ जा पहुँची, गड़े हुए मुरदे उखाड़े गए। अन्योक्तियों की बारी आई, व्यंग का दौर शुरू हुआ और मौनालंकार पर समाप्त हो गया।

मैं बड़े संकट में था। अगर अम्माँ की तरफ़ से कुछ कहता हूँ, तो पत्नीजी रोना धोना शुरू करती हैं, अपने नसीबों को कोसने लगती हैं; पत्नीजी की-सी कहता हूँ, तो ज़न मुरीद की उपाधि मिलती है। इस लिए बारी-बारी से दोनों पक्षों का समर्थन करता जाता था, पर स्वार्थ-वश मेरी सहानुभूति पत्नी के साथ ही थी। मेरे सिनेमा का बजट इधर साल भर से बिल्कुल गायब हो गया था, पान पत्ते के खर्च में भी कमी करनी पड़ी थी, बाज़ार की सैर बन्द हो गई थी। खुलकर तो अम्माँ से कुछ न कह सकता था, पर दिल में समझ रहा था कि ज़्यादती इन्हीं की है। दूकान का यह हाल है कि कभी कभी बोहनी भी नहीं होती। असामियों से टका वसूल नहीं होता, तो इन पुरानी लकीरों को पीटकर क्यों अपनी जान संकट में डाली जाय।

बार बार इस गृहस्थी के जंजाल पर तबीयत झुँझलाती थी। घर में

तीन तो प्राणी हैं और उनमें भी प्रेम-भाव नहीं ! ऐसी गृहस्थी में तो आग लगा देना चाहिए। कभी कभी ऐसी सनक सवार हो जाती थी, कि सबको छोड़-छाड़कर कहीं भाग जाऊँ। जब अपने सिर पड़ेगी, तब इनको होश आएगा। तब मालूम होगा कि गृहस्थी कैसे चलती है। क्या जानता था कि यह विपत्ति झेलनी पड़ेगी, नहीं विवाह का नाम ही न लेता। तरह-तरह के कुत्सित भाव मन में आ रहे थे। कोई बात नहीं, अम्माँ मुझे परेशान करना चाहती हैं। बहू उनके पाँव नहीं दबाती, उनके सिर में तेल नहीं डालती, तो इसमें मेरा क्या दोष? मैंने उसे मना तो नहीं कर दिया है। मुझे तो सच्चा आनन्द होगा, यदि सास बहू में इतना प्रेम हो जाय, लेकिन यह मेरे बस की बात तो नहीं कि दोनों में प्रेम डाल दूँ। अगर अम्माँ ने अपनी सास की साड़ी धोई है, उनके पाँव दबाए हैं, उनकी घुड़कियाँ खाई हैं, तो आज वह पुराना हिसाब बहू से क्यों चुकाना चाहती है। उन्हें क्यों दिखाई नहीं देता कि अब समय बदल गया है। बहुएँ अब भयवश सास की गुलामी नहीं करतीं। प्रेम से चाहे उनके सिर के बाल नोच लो, लेकिन जो रोब दिखाकर उन पर शासन करना चाहो, तो वह दिन लद गए।

सारे शहर में जन्माष्टमी का उत्सव हो रहा था। मेरे घर में संग्राम छिड़ा हुआ था। संध्या हो गई थी, पर सारा घर अँधेरा पड़ा था। मनहूसत छाई हुई थी। मुझे अपनी पत्नी पर क्रोध आया। लड़ती हो लड़ो, लेकिन घर में अँधेरा क्यों कर रखा है। जाकर कहा—क्या आज घर में चिराग न जलेंगे?

पत्नी ने मुँह फुलाकर कहा—जला क्यों नहीं लेते। तुम्हारे हाथ नहीं है?

मेरी देह में आग लग गई। बोला—तो क्या जब तुम्हारे चरण यहाँ न आए थे, तब घर में चिराग न जलते थे?

अम्माँ ने आग को हवा दी—नहीं, तब सब लोग अँधेरे ही में पड़े रहते थे।

पत्नीजी को अम्माँ की इस टिप्पणी ने जामे से बाहर कर दिया। बोलीं—जलाते होंगे मिट्टी की कुप्पी। लालटेन तो मैंने नहीं देखी। मुझे भी इस घर में आए दस साल हो गये।

मैंने डाटा—अच्छा चुप रहो, बहुत बढ़ो नहीं।

'ओहो! तुम तो ऐसा डाट रहे हो, जैसे मुझे मोल ही लाए हो!'

'मैं कहता हूँ, चुप रहो!'

'क्यों चुप रहो। अगर एक कहोगे, तो दो सुनोगे!'

'इसी का नाम पतिव्रत है?'

'जैसा मुँह होता है, वैसे ही बीड़े मिलते हैं।'

मैं परास्त होकर बाहर चला आया, और अँधेरी कोठरी में बैठा हुआ, उस मनहूस घड़ी को कोसने लगा, जब इस कुलच्छनी से मेरा विवाह हुआ था। इस अंधकार में भी दस साल का जीवन सिनेमा चित्रों की भाँति मेरे स्मृति नेत्रों के सामने दौड़ गया। उसमें कहीं प्रकाश की झलक न थी, कहीं स्नेह की मृदुता न थी।

( २ )

सहसा मेरे मित्र पंडित जयदेवजी ने द्वार पर पुकारा—अरे आज यहाँ अँधेरा क्यों कर रखा है जी? कुछ सूझता ही नहीं। कहाँ हो?

मैंने कोई जवाब न दिया। सोचा—यह आज कहाँ से आकर सिर पर सवार हो गए।

जयदेव ने फिर पुकारा—अरे, कहाँ हो भाई? बोलते क्यों नहीं। कोई घर में है या नहीं?

कहीं से कोई जवाब न मिला।

जयदेव ने द्वार को इतने जोर से झँझोड़ा कि मुझे भय हुआ, कहीं दरवाजा चौखट बाजू समेत गिर न पड़े। फिर भी मैं बोला नहीं। उनका आना खल रहा था।

जयदेव चले गए। मैंने आराम की साँस ली। बारे शैतान टला, नहीं घंटों सिर खाता।

मगर पाँच ही मिनिट में फिर किसी के पैरों की आहट मिली और अब की टार्च के तीव्र प्रकाश से मेरा सारा कमरा भर उठा। जयदेव ने मुझे बैठे देख कर कुतूहल से पूछा—तुम कहाँ गए थे जी? घंटों चीखा, किसी ने जवाब तक न दिया। यह आज क्या मामला है? चिराग क्यों नहीं जले?

मैंने बहाना किया—क्या जाने, मेरे सिर में दर्द था, दूकान से आकर लेटा, तो नींद आ गई।

'और सोए तो घोड़ा बेच कर, मुरदों से शर्त लगाकर!'

'हाँ यार, नींद आ गई।'

'मगर घर में चिराग तो जलना चाहिए था। या उसका retrenchment कर दिया?'

'आज घर में लोग व्रत से हैं। न हाथ खाली होगा।'

'खैर चलो, कहीं झाँकी देखने चलते हो? सेठ घूरेलाल के मन्दिर में ऐसी झाँकी बनी है कि देखते ही बनता है। ऐसे-ऐसे शीशे और बिजली के समान सजाए हैं कि आँखें झपक उठती हैं। अशोक के स्तम्भों में लाल, हरी, नीली बत्तियों की अनोखी बहार है। सिंहासन के ठीक सामने ऐसा फौवारा लगाया है कि उसमें से गुलाबजल की फुहारें निकलती हैं। मेरा तो चोला मस्त हो गया। सीधे तुम्हारे पास दौड़ा आ रहा हूँ। बहुत झाँकियाँ देखी होंगी तुमने, लेकिन यह और ही चीज़ है। आलम फटा पड़ता है। सुनते हैं, दिल्ली से कोई चतुर कारीगर आया है। उसी की यह करामात है।'

मैंने उदासीन भाव से कहा—मेरी तो जाने की इच्छा नहीं है भाई। सिर में ज़ोर का दर्द है।

'तब तो जरूर चलो। दर्द भाग न जाय तो कहना।'

'तुम तो यार बहुत दिक करते हो। इसी मारे मैं अँधेरे में चुपचाप पड़ा था कि किसी तरह यह बला टले, लेकिन तुम सिर पर सवार हो ही गए। कह दिया, मैं न जाऊँगा।'

'और मैंने कह दिया—मैं ज़रूर ले जाऊँगा।'

मुझ पर विजय पाने का मेरे मित्रों को बहुत आसान नुसख़ा याद है। यों मैं हाथापाई, धींगा-मुश्ती, धोल-धप्पा में किसी से पीछे रहने वाला नहीं हूँ, लेकिन किसी ने मुझे गुदगुदाया और मैं परास्त हुआ। फिर मेरी कुछ नहीं चलती। मैं हाथ जोड़ने लगता हूँ, घिघियाने लगता हूँ और कभी-कभी रोने भी लगता हूँ। जयदेव ने वही नुसख़ा आज़माया और उसकी जीत हो गई। संधि की यही शर्त ठहरी कि मैं चुपके से झाँकी देखने चला चलूँ।

( २ )

सेठ घूरेलाल उन आदमियों में हैं, जिनका प्रात को नाम ले लो, तो दिन-भर भोजन न मिले। उनके मक्खीचूसपने की सैकड़ों ही दंतकथाएँ नगर में प्रचलित हैं। कहते हैं, एक बार मारवाड़ का एक भिखारी उनके द्वार पर डट गया, कि भिक्षा लेकर ही जाऊँगा। सेठजी भी अड़ गए कि भिक्षा न दूँगा, चाहे कुछ हो। मारवाड़ी उन्हीं के देश का था। कुछ देर तो उनके पूर्वजों का बखान करता रहा, फिर उनकी निन्दा करने लगा, अन्त में द्वार पर लेट रहा। सेठजी ने रत्ती भर परवाह न की। भिक्षुक भी अपनी धुन का पक्का था। सात दिन द्वार पर बेदाना-पानी पड़ा रहा और अन्त में वहीं पर मर गया। तब सेठजी पसीजे और उसकी क्रिया इतनी धूम-धाम से की कि बहुत कम किसी ने की होगी। एक लाख ब्राह्मणों को भोजन कराया और एक लाख ही उन्हें दक्षिणा में दिया। भिक्षुक का सत्याग्रह सेठजी के लिए वरदान हो गया। उनके अन्तःकरण में भक्ति का जैसे स्रोत खुल गया। अपनी सारी सम्पत्ति धर्मार्थ अर्पण कर दी।

हम लोग ठाकुरद्वारे में पहुँचे, तो दर्शकों की भीड़ लगी हुई थी। कन्धे-से-कन्धा छिलता था। आने और जाने के मार्ग अलग थे, फिर भी हमें आध घण्टे के बाद भीतर जाने का अवसर मिला। जयदेव सजावट देख-देखकर लोट-पोट हुए जाते थे, पर मुझे ऐसा मालूम होता था कि इस बनावट और सजावट के मेले में कृष्ण की आत्मा कहीं खो गई है। उनकी वह रत्न-जटित, बिजली से जगमगाती हुई मूर्ति देखकर मेरे मन में ग्लानि उत्पन्न हुई। इस रूप में भी प्रेम का निवास हो सकता है? हमने तो रत्नों में दर्प और अहकार ही भरा देखा है। मुझे उस वक्त यह याद न रही कि यह एक करोड़पति सेठ का मन्दिर है और धनी मनुष्य धन में लोटनेवाले ईश्वर ही की कल्पना कर सकता है। धनी ईश्वर में ही उसकी श्रद्धा हो सकती है। जिसके पास धन नहीं वह उनकी दया का पात्र हो सकता है, श्रद्धा का कदापि नहीं।

मन्दिर में जयदेव को सभी जानते हैं। उन्हें तो सभी जगह सभी जानते हैं। मन्दिर के आँगन में संगीत मंडली बैठी हुई थी। केलकरजी अपने गंधर्व-विद्यालय के कई शिष्यों के साथ तंबूरा लिए बैठे थे। पखावज, सितार, सरोद, वीणा और जाने कौन-कौन से बाजे जिनके नाम भी मैं नहीं जानता, उनके शिष्यों के पास थे। कोई गत बजाने की तैयारी हो रही थी। जयदेव को देखते ही केलकरजी ने पुकारा। मैं भी तुफ़ैल में जा बैठा। एक क्षण में गत शुरू हुआ। समाँ बँध गया। जहाँ इतना शोर गुल था कि तोप की आवाज़ भी न सुनाई देती, वहाँ जैसे माधुर्य के उस प्रवाह ने सब किसी को अपने में डुबा लिया। जो जहाँ था, वहीं मन्त्र-मुग्ध सा खड़ा था। मेरी कल्पना कभी इतनी सचित्र और सजीव न थी। मेरे सामने न वह बिजली की चकाचौंध थी, न वह रत्नों की जगमगाहट, न वह भौतिक विभूतियों का समारोह। मेरे सामने वही जमुना का तट था, गुल्मलताओं का घूँघट मुँह पर डाले हुए,

वही मोहिनी गउर्ण थी, वही गोपियों की जल क्रीडा, वही वशी की मधुर ध्वनि, वही शीतल चाँदनी, और वही प्यारा नदकिशोर ! जिसकी पुष्प छवि में प्रेम और वात्सल्य की ज्योति थी, जिसके दर्शनों ही से हृदय निर्मल हो जाते थे।

( ४ )

मैं इसी आनन्द विस्मृति की दशा में था, कि कसर्ट बन्द हो गया और आचार्य केलकर के एक किशोर शिष्य ने धुरपद अलापना शुरू किया। कलाकारों की आदत है कि वह शब्दों को कुछ इस तरह तोड-मरोड देते हैं, कि अधिकाश सुनने वालों की समझ मे नहीं आता कि क्या गा रहे है। इस गीत का एक शब्द भी मेरी समझ में न आया, लेकिन कण्ठ-स्वर में कुछ ऐसा मादकता भरा लालित्य था कि प्रत्येक स्वर मुझे रोमाचित कर देता था। कण्ठ स्वर में इतनी जादू भरी शक्ति है, इसका मुझे आज कुछ अनुभव हुआ। मन में एक नये ससार की सृष्टि होने लगी, जहाँ आनन्द ही आनन्द, प्रेम ही-प्रेम, त्याग ही-त्याग है। ऐसा जान पडा, दु ख केवल चित्त की एक वृत्ति है, सत्य है केवल आनन्द। एक स्वच्छ, करुणा-भरी कोमलता, जैसे मन को मसोसने लगी। ऐसी भावना मन में उठी कि वहाँ जितने सज्जन बैठे हुए थे, सब मेरे अपने है, अभिन्न है। फिर अतीत के गर्भ से मेरे भाई की स्मृति-मूर्ति निकल आई। मेरा छोटा भाई बहुत दिन हुए, मुझसे लड़कर घर की जमा जथा लेकर रगून भाग गया था, और वहीं उसका देहान्त हो गया था। उसके पाशविक व्यवहारों को याद करके मैं उन्मत्त हो उठता था। उसे जीता पा जाता, तो शायद उसका खून पी जाता, पर इस समय उस स्मृति मूर्ति को देखकर मेरा मन जैसे मुखरित हो उठा। मैं उसे आलिंगन करने के लिए व्याकुल हो गया। उसने मेरे साथ, मेरी स्त्री के साथ, माता के साथ, मेरे बच्चे के साथ जो-जो कटु, नीच और घृणास्पद व्यवहार किए थे, वह सब मुझे भूल गए। मन में

केवल यही भावना थी—मेरा भैया कितना दुखी है ! मुझे इस भाई के प्रति कभी इतनी ममता न हुई थी, फिर तो मन की वह दशा हो गई, जिसे विह्वलता कह सकते हैं। शत्रु भाव जैसे मन से मिट गया हो। जिन-जिन प्राणियों से मेरा वैर-भाव, था, जिनसे गाली-गलौज, मार पीट, मुकदमेबाज़ी सब कुछ हो चुकी थी वह सभी जैसे मेरे गले लिपट-लिपटकर हँस रहे थे। फिर विद्या ( पत्नी ) की मूर्ति मेरे सामने आ खड़ी हुई—वह मूर्ति जिसे दस साल पहले मैंने देखा था—उन आँखों में वही विकल कम्पन था, वही सन्दिग्ध विश्वास, कपोलों पर वही लज्जा लालिमा, जैसे प्रेम के सरोवर से निकला हुआ कोई कमल-पुष्प हो। वही अनुराग, वही आवेश, वही उन्माद, वही याचना-भरी उत्सुकता, जिससे मैंने उस न भूलने वाली रात को उसका स्वागत किया था, एक बार फिर मेरे हृदय में जाग उठी। मधुर स्मृतियों का जैसे स्रोत-सा खुल गया। जी ऐसा तड़पा कि इसी समय जाकर विद्या के चरणों पर सिर रगड़ कर रोऊँ और रोते-रोते बेसुध हो जाऊँ। मेरी आँखें सजल हो गईं। मेरे मुँह से जो कटु शब्द निकले थे, वह सब जैसे मेरे ही हृदय में गड़ने लगे। इसी दशा में, जैसे ममतामय माता ने आकर मुझे गोद में उठा लिया। बालपन में जिस वात्सल्य का आनन्द उठाने की मुझमें शक्ति न थी, वह आनन्द आज मैंने उठाया।

गाना बन्द हो गया। सब लोग उठ उठ कर जाने लगे। मैं कल्पना-सागर में ही डूबा बैठा रहा।

सहसा जयदेव ने पुकारा—चलते हो, या बैठे ही रहोगे ?